92

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान-सम्पादक

डॉ० पद्मधर पाठक

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थाङ्क - १७५

# बेराश्री संग्रह के दस्तावेज़ों की सूची

सम्पादक

डा. पद्मधर पाठक

प्रकाशक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर (राज.)

Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur

1992

.00

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान-सम्पादक

डा. पद्मधर पाठक

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थाङ्क १७५

# डेराश्री संग्रह के दस्तावेज़ों की सूची

सम्पादक

डा. पद्मधर पाठक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

Rajasthan Oriental Research Institute Jodhpur

1992

प्रथमावृत्ति - 280

मूल्य रु. 86.00

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान-सम्पादक

डा. पद्मधर पाठक

[ निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ]

ग्रन्थाङ्क १७५

# वेराश्री संग्रह के दस्तावेज़ों की सूची

सम्पादक

डा. पद्मधर पाठक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

Rajasthan Oriental Research Institute Jodhpur

1992

प्रथमावृत्ति - 280 मूल्य रु. 86.00

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान-राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यतः अखिल भारतीय तथा विशेषतः राजस्थान देशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी-राजस्थानी आदि भाषा-निबद्ध
विविध वाङ्मय-प्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावली

प्रधान-सम्पादक

डॉ. पद्मधर पाठक

[निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर]

ग्रन्थाङ्क-१७५


## डेराश्री संग्रह के दस्तावेज़ों की सूची


प्रकाशक

निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर (राज.)

मुद्रक

पंकज प्रिन्टर्स, जोधपुर

ई. सन् १९९२

# प्रधान सम्पादकीय

स्व. पं० रविशङ्कर देराश्री के निजी ग्रन्थ संग्रह के जो बहुमूल्य ग्रन्थ प्रतिष्ठान को भेंट में मिले थे उनके सूचीपत्र के क्रम में यह तीसरा खण्ड अधिकांशतः 'ऐतिहासिक दस्तावेज़ों पर' केन्द्रित है। इसी खण्ड के साथ उनकी संक्षिप्त जीवनी का समावेश कर हम उनका ऋण तो शायद नहीं चुका सके हैं पर इतना अवश्य है कि प्रतिष्ठान को यह गौरवपूर्ण अवसर मिला जिसके लिए उनके सुपुत्र श्री अक्षयजी का सहयोग सराहनीय है। हमारे अनुरोध पर उन्होंने स्वयम् जो लिखा है वह प्रदत्त ग्रन्थों की महत्ता पर भी अच्छा प्रकाश डालता है।

दस्तावेज़ों के चयन में प्रतिष्ठान के उपनिदेशक श्री ओंकारलाल मेनारिया, वरिष्ठ शोध सहायक डॉ. डी. वी. क्षीरसागर ने जो हाथ बटाया है उसके उल्लेख के साथ सहयोग हेतु मैं श्री ओमप्रकाश शर्मा वरिष्ठ शोध सहायक के प्रति भी आभार प्रदर्शित करना चाहूंगा।

जोधपुर
१० जून १९९२

पद्मधर पाठक
निदेशक

# अनुक्रम

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 6954 | महाराणा कर्णसिंह, उदयपुर | शाह प्रयाग पंचोली | 1682 | ग्राम आकोला (कपासन) में 200 बीघा भूमि प्रदान की गई। |
| 2 | 6955 | महाराणा राजसिंह, उदयपुर | शाह हरराम | 1715 | प्रतिदिन पेटिये में दी जाने वाली खाद्य-सामग्री का विवरण। |
| 3 | 6956 | ,, ,, | सीकदार, पटेल, पटवारी तथा सेहणा, ग्राम आकोला | 1719 | भट्ट हरिराम को महाराणा कर्णसिंह द्वारा प्रदत्त ४ हल धरती बाबत आदेश। |
| 4 | 6957 | ,, ,, | पटेल, आकोला | 1731 | भट्ट हरराम की भूमि से सम्बद्ध विवाद के सम्बन्ध में। |
| 5 | 6958 | राजा भीमसिंह, मऊ | पुरोहित जयदेव, कुकड़ेश्वर | 1738 | रानी परमार के पंचमासे के खर्चे के सम्बन्ध में। |
| 6 | 6959 | राजा भीमसिंह, नोलाई | पुरोहित जयदेव, अमरगढ़ | 1738 | उपस्थित होने का आदेश। |
| 7 | 6960 | महाराणा जयसिंह, उदयपुर | पटेल, ग्राम आकोला | 1741 | ग्राम आकोला में प्रदत्त भूमि बाबत आदेश। |
| 8 | 6961 | महाराजा भीमसिंह | जयसिंह, शाहदेला, मऊ | 1741 | पुरोहित जयदेव के पट्टे के गाँवों के सम्बन्ध में। |

| क्र सं | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 9 | 6962 | महाराजा भीमसिंह | पुरोहित जयदेव | 1742 | ग्राम कुंवार को रेख 1600 रुपये तथा आय 800 सहित स्वीकृति। |
| 10 | 6963 | " | धायभाई पूरण पंचोली | 1745 | पुरोहित जयदेव के ग्राम कुंवार की लागत-विलागत की माफी के सम्बन्ध में। |
| 11 | 6964 | महाराजा भीमसिंह, बनेड़ा | बाबा मोखमसिंह, धायभाई पूरण पंचोली, भागचन्द, मांडलगढ़ | 1747 | व्यास आनन्द को कथा पाठ की सेवा के उपलक्ष्य में परगना बनेड़ा तथा गांवों में प्राप्त सदाबंद की स्वीकृति। |
| 12 | 6965 | दीवान रामचन्द्र | कोठारी रामसिंह, शाह चन्द्रभान, मानपुरा | 1750 | मौजा मानपुरा, परगना मांडलगढ़ में धरती माफ कर देने बाबत। |
| 13 | 6966 | महाराजा फतेहसिंह, मांडलगढ़ | कामदार, मांडलगढ़ | 1750 | पुरोहित जयदेव को 2 बीघा जमीन माफ कर देने बाबत। |
| 14 | 6967 | महाराजा सूरजमल | पुरोहित दीपचंद | 1751 | ग्राम सीवाणा परगना मांडलगढ़ में 100 बीघा भूमि की स्वीकृति। |
| 15 | 6968 | " | जोशी रामकिशन | 1751 | कस्बा बनेड़ा में 100 बीघा भूमि की स्वीकृति। |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहाक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 16 | 6969 | महाराजा सूरजमल | बाबा प्रेमसिंह, दीवान रामचन्द्र, बनेड़ा | 1751 | पुरोहित जयदेव को बाग-निर्माण हेतु धरती की स्वीकृति। |
| 17 | 6970 | महाराणा जयसिंह, उदयपुर | व्यास भाऊ, मना, समस्त बोहरा, ग्राम राहोली | 1754 | ग्राम राहोली की गलत हांस, (आधे गांव की) बाबत निर्देश। |
| 18 | 6971 | महाराजा सूरजमल | धऊवा पृथ्वीराज, शाह रुघनाथ, बनेड़ा | 1755 | पुरोहित जयदेव को ग्राम ऊधावास, परगना बनेड़ा पुण्यार्थ स्वीकृत। |
| 19 | 6972 | " " | पुरोहित जयदेव, दीपचंद, बनेड़ा | 1755 | राज सेवा में उपस्थित होने तथा ग्राम ऊधावास को आबाद करने बाबत। |
| 20 | 6973 | " " | पुरोहित जयदेव | 1755 | ग्राम ऊधावास, परगना बनेड़ा जो बनारस काशी में संकल्प के साथ पुण्यार्थ दिया, उसकी स्वीकृति। |
| 21 | 6974 | महाराणा का आदेश | " | 1755 | काशी बनारस में पुण्यार्थ दिये गये ग्राम ऊधावास के सम्बन्ध में। |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहाक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि सं./सन् | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 22 | 6975 | महाराजा सूरजमल | धायभाई रूपसिह, चतुर्भुज पंचोली सांवलदास बनेड़ा | 1756 | तिवारी मना को कस्बा बनेड़ा में 25 बोघा भूमि पुण्यार्थ स्वीकृत । |
| 23 | 6976 | महाराजा सुरतानसिंह | पुरोहित जयदेव | 1759 | ग्राम कुंवार, परगना बनेड़ा पुण्यार्थ (संकल्प के. फल-स्वरूप) स्वीकृति । |
| 24 | 6977 | ” ” | ” | 1759 | ग्राम कुंवार, परगना बनेड़ा की सियालु साख बाबत ग्रादेश । |
| 25 | 6978 | ” ” | ” | 1760 | ग्राम कुंवार के डंड, वराड़, लागत तथा विलगत की माफी का ग्रादेश । |
| 26 | 6979 | महाराणा ग्रमरसिंह | सिसोदिया सांवलदास | 1764 | ग्राम मुखा, परगना बनेड़ा की स्वीकृति । |
| 27 | 6980 | महाराजा सुरतानसिंह | समस्त गाँवों के पटेल | 1770 | ग्राम कुंवार तथा बीबराणा, परगना बनेड़ा के सीमा-विवाद के सम्बन्ध में । बड़ा महुग्रा, कस्बा बनेड़ा, ग्रांबली, रीछड़ा, कुकोला, लीहसाड़ा }के पटेलों को । |

| क्र सं. | पाजका संग्रहाक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि सं | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 28 | 6981 | मोहब्बतसिंह शक्तावत | मेहता मालदास | 1782 | 301 रुपये - उधरत का ईकरार नामा । |
| 29 | 6982 | महाराणा संग्रामसिंह | भट्ट जयदेव, उदयराम | 1782 | ग्राम श्राकोला में 4 बीघा भूमि पुण्यार्थ स्वीकृत । |
| 30 | 6983 | दीवान, बनेड़ा | पुरोहित उदयराम | 1794 | कस्बा बनेड़ा में पुरोहित उदय राम को विक्रय किये गये भूखण्ड का परवाना । |
| 31 | 6984 | राजा श्री नाहरसिंह | जालमसिह | 1805 | बाबत मुकाता, ग्राम उगरपुरा । |
| 32 | 6985 | दीवान | हवलदार, कामदार, पटेल व पटवारी ग्राम मघरावास | 1806 | पुरोहित उदयराम को 51 बीघा भूमि माफ कर देने के सम्बन्ध में । |
| 33 | 6986 | महाराजा सरदारसिंह | पुरोहित उदयराम | 1812 | कस्बा बनेड़ा में 5 बीघा भूमि पुण्यार्थ स्वीकृत । |
| 34 | 6987 | महाराजा रायसिंह | सूरतसिह, पुरोहित उदय राम, शाह नंदराम | 1815 | 15000 रुपये उधरत का रुक्का (ईकरारनामा) । |
| 35 | 6988 | ,, ,, | सूरतसिह, पुरोहित उदय राम | 1815 | 2501 रुपये उधरत का रुक्का । |

| क्र.सं. | पंजिक संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 36 | 6989 | महाराजा रायसिंह | जोशी फतेहराम, नंदराम | 1816 | ग्राम हाथीपुर, परगना बनेड़ा में 41 बीघा भूमि पुण्यार्थ स्वीकृत। |
| 37 | 6990 | शाह मोतीराम | भट्ट उदयराम | 1822 | ग्राम आकोला की वसूली के सम्बन्ध में। |
| 38 | 6991 | महाराजा रायसिंह | कुंवर हम्मीरसिंह | 1825 | गुड़ली के डेरे से फौज-सम्बन्धी सूचना। |
| 39 | 6992 | महाराज विजयसिंह, कुंवर जालमसिंह | किशोरसिंह, रायसिंह राणावत | 1845 | परगना रामसर के तीन ग्राम अहेड़ा, बहेड़ा तथा देवलिया का पट्टा। |
| 40 | 6993 | महाराजा अजीतसिंह, गुना | कप्तान बरटिण्डन | 1851 ई. | आसामियों की पहचान बाबत। |
| 41 | 6994 | ” ” ” | ” | 1851 ई. | बाबत फरद फेहिरिस्त, गांव जागीर। |
| 42 | 6995 | जन्म-पत्रिका | | 1855 | जन्म-पत्रिका, पुत्र, कुंवर भीमसिंह। |
| 43 | 6996 | राजा हम्मीरसिंह | सेवाराम, जयपुर | 1856 | जयपुर-यात्रा के सम्बन्ध में। |

| क्र.सं. | पांजका संग्रहाक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 44 | 6997 | उदयचंद | | 1864 | गांव पनवाड़ी की ऊनालु साख की रेख 118 रुपये । रसीद |
| 45 | 6998 | मूलचंद | | 1866 | गांव पनवाड़ी की रेख रुपये 91 बाबत रसीद । |
| 46 | 6999 | शाह सेरकरण | | 1867 | गांव लीचाणा बाबत रुपये 460 की रसीद । |
| 47 | 7000 | उदयचंद | | 1866 | गांव पनवाड़ी के मापे के सम्बन्ध में । |
| 48 | 7001 | मूलचंद | | 1868 | गांव पनवाड़ी बाबत 175 रु. की रसीद । |
| 49 | 7002 | ,, | | 1868 | गाँव लीचाणा, बाबत 340 रु. की रसीद । |
| 50 | 7003 | शुभकरण | कामदार पटेल, गांव पनवाड़ी | 1868 | गांव पनवाड़ी की रेख, बराड़ के सम्बन्ध में । |
| 51 | 7004 | शाह सेरकरण | | 1868 | गांव पनवाड़ी के मापे के सम्बन्ध में । |

| क्र सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 52 | 7005 | दीवान | | 1869 | गांव पनवाड़ी के हांसिल के सम्बन्ध में । |
| 53 | 7006 | शाह सेरकरण | | 1872 | गांव पनवाड़ी की रेख के सम्बन्ध में । |
| 54 | 7007 | फतेहराज सिंघवी, जोधपुर | कल्याणमल कोठारी, मारोठ | 1873 | गांव लुंणवारी तथा आभावास के पट्टे बाबत । |
| 55 | 7008 | मेहता लक्ष्मीचंद, जोधपुर | मूलचंद, नावां | 1875 | सदामंद के अनुसार कौड़ी देने बाबत । |
| 56 | 7009 | इकरार नामा (नकल) | | 1875 | नकल, फरद ईकरारनामा दौलत राव सिंधिया, कप्तान फीलडंग बाबत बन्दोबस्त, राजा अजीत-सिह, राघोगढ़ । |
| 57 | 7010 | रसीद | | 1878 | फारकती नामा, वि.सं 1878, बाबत गाँवों की फसल की कमी-बेशी की भरपाई का । |
| 58 | 7011 | याददास्ती | | 1848 | याददास्त, परगने वार आँकड़े । |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 59 | 7012 | महाराजकुमार बुदसिंह, राजपुरा | पुरोहित सूरतराम | 1879 | राजधानी में पुन: लौट आने के सम्बन्ध में आदेश । |
| 60 | 7013 | इश्तिहार की नकल | | 1882 | नकल, इस्तिहार व्यापारी मेवाड़ । (उर्दू ,हिन्दी-राजस्थानी) |
| 61 | 7014 | रास साहब बहादुर | महाराज अजीतसिंह | 1884 | ग्राम आकोदिया की पटेली की फरियाद बाबत । |
| 62 | 7015 | मेजर फिल्डिग साहब | ,, | 1884 | नकल पत्र, ग्राम आकोदिया की पटेली के सम्बन्ध में । |
| 63 | 7016 | सिंघवी इंदरमल, जोधपुर | पूनमचंद, नावां | 1884 | शिवनाथसिंह, कुचामण के संबंध में आदेश । |
| 64 | 7017 | ,, ,, | जुहारमल, मारोठ | 1884 | कुचामन के व्यापारियों बाबत आदेश । |
| 65 | 7018 | दीवान, जोधपुर | रणजीतसिंह | 1886 | कुचामन में नमक निकालने के सम्बन्ध में आदेश । |
| 66 | 7019 | ,, | सबीरचंद, नावां | 1886 | कुचामन के व्यापारियों द्वारा नमक निकालने के सम्बन्ध में आदेश । |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 67 | 7020 | रास साहब, बहादुर | राजा अजीतसिंह | 1887 | क्षेत्राधीन परगनों के मुकदमों की सुनवाई बाबत । |
| 68 | 7021 | ,, ,, | ,, | 1887 | राह-रस्म के सम्बन्ध में । |
| 69 | 7022 | रणछोड़दास, जोधपुर | सवीरचन्द नावां | 1887 | कुचामन के नमक-व्यापारियों के सम्बन्ध में आदेश । |
| 70 | 7023 | कप्तान ईस्टाप | राजा अजीतसिंह | 1888 | बाबत राह-रस्म । |
| 71 | 7024 | रास साहब बहादुर | ,, | 1888 | बल्देवसिंह बुंदेला के प्रकरण में । |
| 72 | 7025 | रणछोड़दास, जोधपुर | ठाकुर रणजीतसिंह | 1888 | कुचामन में नमक निकालने बाबत । |
| 73 | 7026 | महाराज उदयसिंह | पुरोहित सूरतराम | 1889 | वैवाहिक-प्रकरण के सम्बन्ध में पत्र । |
| 74 | 7027 | खर्चे का विवरण | | 1889 | शाह भगवानदास बोल्था तलवार टीका लेकर बनेड़ा आये, उसका खर्चा । |

| क्र.सं | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 75 | 7028 | कप्तान मारीसेन | रणजीतसिंह | 1895 | कुचामण भोम की कौड़ियों बाबत । |
| 76 | 7029 | सिंघवी इंदरमल, जोधपुर | हरिराम, मारोठ | 1897 | गांव ऊगरपुरा की रेख बाबत । |
| 77 | 7030 | रणजीतसिंह | स्वामी रामदास | 1900 | गांव पनवाड़ी की 101 बीघा भूमि स्वामी रामदास को मंदिर के भोग हेतु प्रदत्त । |
| 78 | 7031 | जशोदा बेटी जो | उदयराम | 1900 | सामान की पहुंच बाबत पत्र-व्यवहार । |
| 79 | 7032 | रामगोपाल देवपुरा, उदयपुर | जुहारमल देवपुरा, राजपुरा | 1900 | दरबार के जन्मोत्सव का हाल । |
| 80 | 7033 | पटेल, पटवारी व समस्त रैयत, मौ. राहोरी | भट्ट लालुराम जी | 1902 | रुपये 326 ॥=॥ चुकाने का रुक्का । |
| 81 | 7034 | महता लक्ष्मीचन्द, जोधपुर | फौजमल, नावां | 1904 | कुचामन में नमक निकालने के सम्बन्ध में । |
| 82 | 7035 | कप्तान बर्लटंन | महाराज अजीतसिंह | 1906 | रायगुरंदा के कत्ल के सम्बन्ध में । |

| क्र.सं. | पजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि सं. | संक्षिप्त विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 83 | 7036 | बक्षोराम | भंवर शेरसिह | 1909 | जयपुर महाराज को यात्रा का हाल । |
| 84 | 7037 | मुंहता मुकनचंद, जोधपुर | कचहरी के मुत्सद्दी | 1910 | रणजीतसिंह को नमक की बिक्री पर प्राप्त कौड़ी के सम्बन्ध में । |
| 85 | 7038 | शांह किशनलाल - राधाकिशन, राजपुरा | शाह चतरमल, शाह जुहारमल | 1911 | महाराजा के स्वागत-शिष्टाचार की औपचारिकता बाबत । |
| 86 | 7039 | रामाकिशन, छावनी | शाह राधाकिशन, राजपुरा | 1913 | महाराजा को यात्रा का हाल । |
| 87 | 7040 | ईश्वरसिंह, रायला | शाह जुहारमल देवपुरा, बनेड़ा | 1913 | दोनों ठिकानों के मध्य सम्बन्ध की परम्परा । |
| 88 | 7041 | महाराज गुमानसिंह, राजपुरा | शाह जुहारमल देवपुरा, उदयपुर | 1914 | नीमच की छावनी कारीगर भेजने बाबत । |
| 89 | 7042 | सरदारमल, राजपुरा | " " | 1914 | रुक्के में लिखे अनुसार कार्य कर आने हेतु पत्र । |
| 90 | 7043 | सिंघवी गंभीरमल, पुर | जुहारमल देवपुरा उदयपुर | 1914 | पूर्व में लिखे पत्र का ब्यौरेवार उत्तर भिजवाने बाबत । |

| क्र.सं | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 91 | 7044 | रामप्रताप देवपुरा, उदयपुर | जुहारमल देवपुरा, राजपुर | 1915 | मुहूर्त्त की शिकार आदि का विवरण । |
| 92 | 7045 | पुरोहित, सुन्दरनाथ, बागौर | जुहारमल देवपुरा, बनैड़ा | 1915 | गुजरात की फौज सलूम्बर में आने का प्रकरण । |
| 93 | 7046 | मुकन्दचन्द मुंहता, जोधपुर | मोरचन्द, नावां | 1917 | नमक की कौड़ी केसरसिंह को दिये जाने का आदेश । |
| 94 | 7047 | रामकिशन राठी, नीमच | जुहारमल देवपुरा, राजपुर | 1917 | ठिकाने के बारे में पडित रामनाथ के माध्यम से साहब को निवेदन व कार्यवाही का ब्यौरा । |
| 95 | 7048 | रामप्रताप, उदयपुर | " " | 1918 | रुपये भिजवाने तथा सती प्रकरण के सम्बन्ध में । |
| 96 | 7049 | केसरीसिंह, असनेरा | जय-जयराम मिश्र, कुचामन | 1921 | हाथीदान का संकल्प व हाथी भिजवाने बाबत । |
| 97 | 7050 | केसरीसिंह | " " | 1921 | जन्मपत्री व वर्षफल बाबत । |
| 98 | 7051 | केसरीसिंह, जयपुर | " " | 1921 | वर्षफल बाबत । |

| क्र.सं | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 99 | 7052 | बद्रीनारायण, जोधपुर | जय-जयराम मिश्र,कुचामन | 1922 | अन्नकूट की प्रसादी व मंत्र स्मरण बाबत । |
| 100 | 7053 | महेकमा दिवानी | ग्रामील, परगना-लोवाली | 1922 | तहसील में कम आने के सम्बन्ध में । |
| 101 | 7054 | नवाब मोहम्मद अब्दुल्ला खां, जोधपुर | पठान नजीब खां | 1924 | कुचामण के हाकिमों द्वारा की गई बेवाजिब तलबों के सम्बन्ध में । |
| 102 | 7055 | केसरीसिंह, जोधपुर | जय-जयराम मिश्र, कुंचामण | 1928 | आटे में राम-नाम की परचियाँ मिलाकर, गोलियाँ मछलियों को खिलाने के सम्बन्ध में । |
| 103 | 7056 | ,, | ,, | 1928 | मंत्रजाप, हवन, तरपण व पूजन के सम्बन्ध में । |
| 104 | 7057 | ,, | ,, | 1928 | मिश्र रामनाथ के सम्बन्ध में । |
| 105 | 7058 | ,, | ,, | 1928 | आटे की गोलियाँ बनाकर मछलियों को खिलाने के कार्य हेतु ब्राह्मण की नियुक्ति । |

| क्र स. | संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 106 | 7059 | केसरीसिंह, जोधपुर | जय-जयराम मिश्र, कुचामण | 1929 | पत्र का उत्तर भिजवाने बाबत । |
| 107 | 7060 | गोस्वामी गिरंधर | ठाकुर केसरीसिंह(परिवार) | 1930 | प्रसाद स्वीकार करने तथा सेवा-सम्बन्धि कार्य सम्पन्न कराने बाबत । |
| 108 | 7061 | केसरीसिंह, जोधपुर | जय-जयराम मिश्र, कुचामण | 1930 | वर्षफल बाबत एवं कार्य पर नियुक्त ब्राह्मणों पर नियंत्रण रखने के सम्बन्ध में । |
| 109 | 7062 | मेहता विजयमल, जोधपुर | ठाकुर केसरीसिंह | 1931 | कुचामण में माल आने व जाने पर लगने वाली लागत व दाण सम्बन्धि नियम बाबत । |
| 110 | 7063 | मेहता हरजीवनदास, जोधपुर | ,, | 1932 | सायर सम्बन्धी नये कानून के सम्बन्ध में । |
| 111 | 7064 | मेहता विजयमल, जोधपुर | सायर के मुत्सद्दी, मारोठ | 1948 | कुचामण के वंशवान तथा व्यापारियों को माफ किये दाण के सम्बन्ध मे आदेश । |
| 112 | 7065 | सनद | | 1876 | 204 गांवो की जो मरहठों द्वारा महाराज अजीतसिंह को दी गई । |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 113 | 7066 | जन्म कुण्डली | | 18वीं सदी | रघुवंशी महाराज रामचन्द्र की जन्म कुण्डलो |
| 114 | 7067 | याददास्त | | 19वीं सदी | महाराणा राजसिंह, महाराजा भीमसिंह तथा सूरजमल की रानियों का विवरण । |
| 115 | 7068 | जन्म कुण्डलियाँ | | 18वीं सदी | सर्वश्री महाराजा दुर्जनसाल (कोटा), उम्मेदसिंह (बूंदी), ईश्वरसिंह (जयपुर), जालिमसिंह (शाहपुरा) व्यक्तियों आदि को जन्म-कुण्डलयाँ । |
| 116 | 7069 | विगत | | 1821 | गांवों की जमा. आय, छूट तथा बाकी की विगत । |
| 117 | 7070 | सनद की नकल | | 19वीं सदी | नकल. सनद. 204 गांवों की जो मरहठों द्वारा महाराजा अजीत सिंह को दी गई । |
| 118 | 7071 | पत्रों का सार (नकल) | | 19वीं सदी | धोकलसिंह एवं महाराज दौलत-राव से सम्बद्ध पत्र-2 (पत्र की दो समान प्रतियाँ) । |

| क्र सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 119 | 7072 | रेजिडेन्ट ग्वालियर | राजा बहादुरसिंह, राघोगढ़ | 1-6-07 | ढाडोनियां (Dhadonia) गांव के सीमान्त विवाद के संबंध में पत्र (विवाद के अंग्रेजी भाषा में निर्णय की प्रति भी है)। |
| 120 | 7073 | महाराज गुमानसिंह, राजपुर | शाह जुहारमल देवपुरा, उदयपुर | 19वीं सदी | राजपुर ठिकाने की सामान्य गतिविधि, कार्य आदि के समाचार। |
| 121 | 7074 | इडरेची जी, बनेड़ा | राजा सरदारसिंह, लस्कर | 18वीं सदी | राजमाता ईडरेची द्वारा अपने पुत्र राजा सरदारसिंह को अपने स्वास्थ्य का ध्यान रखने, बनेड़ा में रतन जी की उपस्थिति की सूचना तथा कुशल समाचार शीघ्र भिजवाने हेतु पत्र। |
| 122 | 7075 | महाराजा भीमसिंह<br>महाराजा सुरताणसिंह | पुरोहित जयदेव<br>" | | नकल-रुक्के, बाबत पुण्यार्थ भूमि, महाराजा भीमसिंह, सुरताण सिंह, सरदार सिंह द्वारा पुरोहित जयदेव गोपीनाथा को। |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 123 | 7076 | मोड़ीराम खमेसरा, जयपुर | बाप जी बाग जी, राजपुर | 1851 | कृपा-दृष्टि रखने व समाचार भिजवाने बाबत पत्र । |
| 124 | 7077 | रामप्रताप, उदयपुर | जुहारमल, राधाकिशन देवपुरा राजपुर | 19वीं सदी | पंच सरदार तथा पत्र-लेखन-मर्यादा के सम्बन्ध में । |
| 125 | 7078 | याददास्त | | 18वीं सदी | राजा भीमसिंह के परिवार की याद । |
| 126 | 7079 | केसरीसिंह, रीड़ का डेरा | जय-जयराम मिश्र, कुचामण | 19वीं सदी | जन्म पत्रिका की पहुंच की सूचना, औषधि तैयार कर भिजवाने तथा गणपति के जाप हेतु ब्राह्मण नियुक्त करने बाबत पत्र । |
| 127 | 7080 | विगत | | 19वीं सदी | कसबा बनेड़ा सहित, ग्रामवार आँकड़ों का विवरण । |
| 128 | 7081 | बाई सुन्दर कुंवर | महाराज गोविन्ददेव, स्योपुर | 19वीं सदी | जयरामदास का सलेमाबाद प्रस्थान तथा महाराज गोविन्द-देव को यहाँ पधारने के निमंत्रण बाबत पत्र । |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहाक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 129 | 7082 | फौजदार, कामदार; राजपुरा | जुहारमल देवपुरा, उदयपुर | 19वीं सदी | परगना (बनेड़ा) में हुई चोरियों के सम्बन्ध में पत्र । |
| 130 | 7083 | याददास्त | | 19वीं सदी | जोधपुर बनेड़ा राजपरिवार के मध्य वैवाहिक - सम्बन्ध का विवरण । |
| 131 | 7084 | " | | 18वीं सदी | श्री दरबार (मेवाड़) की बैठक का नामा । |
| 132 | 7085 | विगत | | 19वीं सदी | महाराज सुरतान सिंह, सरदार सिंह, रायसिह, हमेरसिह को रानियों का विवरण । |
| 133 | 7086 | सेवाराम, कुचामण | हरिनारायण, जोधपुर | 1902 | जय जयराम के स्वास्थ्य में सुधार के समाचार । |
| 134 | 7087 | चेनसुख पोतदार; परगना, जयपुर | जालिमपुरी गुंसाई | 1897 | बाबत खालसा की जमीन के ईजारे के । |
| 135 | 7088 | श्रीजी के हुक्म से | मेहता माणकचन्द, केसरीचंद | 1894 | नरसिह द्वारा लिये गये उधार रुपये 2311) की ब्याज सहित श्रदायगी करने का रुक्का । |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 136 | 7089 | केसरीसिंह, जोधपुर | जय-जयराम मिश्र, कुचामण | 1924 | रामनारायण के हस्ते सुखवास भिजवाने बाबत। |
| 137 | 7090 | कुंवर शेरसिंह का आदेश | | 1921 | ब्राह्मणों के लड़कों को मिश्र जी के आदेश के अनुसार माला जपने का हुक्म। |
| 138 | 7091 | गोस्वामिनी लक्ष्मी बहुजी | दरोगा श्रीमालीराम जी, सवाई जयपुर | 1891 | अन्नकूट का प्रसाद व वस्त्र भिजवाने की सूचना तथा भेंट स्वरूप गांवों का उलझा हुआ प्रकरण सुलझाने बाबत पत्र। |
| 139 | 7092 | ,, ,, | बडारण केसर | 1892 | अन्नकूट का प्रसाद व वस्त्र भिजवाने की सूचना तथा भेंट-स्वरूप प्रदत्त गांवों के प्रकरण को सुलझाने बाबत पत्र। |
| 140 | 7093 | बाईजी राज | भट्ट जयदेव उदयराम, आकोला | 1762 | आशीर्वचन प्राप्त हुए तथा पावड़ी (खड़ाऊ) जोड़ी 1 प्राप्ति की सूचना। |

| क्र.सं. | पंजिका संग्रहांक | प्रेषक | प्रापक | लिपिकाल वि.सं. | संक्षिप्त-विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| 141 | 7094 | गावों की विगत | | 19वीं सदी | ग्रामवार फहरिस्त, परगना लीवाली । |
| 142 | 7095 | महाराजा बिसनसिंह | देवदत्त, भोपति, मदन, महेश तथा नारायण | 19वीं सदी | मौ. भ्राकाहेड़ा, परगना भ्रांवेर में 797 बीघा भूमि की स्वीकृति । |

## देराश्री संग्रह के दस्तावेज़ों की सूची (उर्दू-फारसी)

| क्र.सं. | संग्रहाङ्क | विवरण |
|---|---|---|
| 1. | 7126(1) | कप्तान एन्टली और राजा राघोगढ़ खत-कितावत; 30.5 × 20.5 से. ई. 1850 |
| 2. | 7126(2) | नकल फरमान बादस्या का वास्ते राजा भीमसिंह; 41 × 37.5 से. |
| 3. | 7126(3) | देखें—संलग्न फरमान का चित्र मय शाही मोहर व अंग्रेजी अनुवाद; 53 × 36.5 से. |
| 4. | 7126 4) | परवाना रेजीडेन्ट शेक्सपीयर बहादुर का वास्ते मुन्शी जमीयत राय —जीर्ण, मुद्रांकित; 39.5 × 21 5 से. |
| 5. | 7126(5) | हुकम नामा कप्तान मार्टिन साहब का; 35 × 23.5 से, |
| 6. | 7126(6) | ख़त कप्तान वाल्डेन साहव बहादुर, बावत मुलाकात; 33 × 20 से. |
| 7. | 7126(7) | ख़त मेजर फील्डिंग साहव बहादुर का, बाबत मुलाकात; 28 × 20.5 से. |
| 8. | 7126(8) | परवाना रोबर्टसन साहब गुना बाबत हासिल वारिस राजा साहब को खुशीपर; 27.5 × 20 से : ई. 1893 |
| 9. | 7126(9) | ख़त ब्रैडफोर्ड साहब वास्ते हिन्दूपत जयसिंह; 34 × 21 से : ई. 1868 |

| क.स. | संग्रहाङ्क | विवरण |
|---|---|---|
| 10 | 7126(10) | ख़त कप्तान वाल्डेन साहब बहादुर का बाबत इलाके का बंदोबस्त; 32 × 22 से. : ई. 1858 |
| 11. | 7126(11) | ख़त डंकन मैलकम साहब बहादुर का बाबत मुलाकात रसूम महाराज ग्वालियर; 34 × 20.5 से. |
| 12. | 7126(12) | करेकटिंग मराठा सनद; 25.5 × 16.5 से. |
| 13. | 7126(13) | रसीद पहुँचने सनद महकमा पोलिटिकल असिस्टेंटी गुना; 31.5 × 23.5 से. : 1885 ई. |
| 14. | 7126(14) | ख़त रेजोडेन्ट स्टूअर्ट साहब बहादुर का; 33 × 22 |
| 15. | 7126(15) | परवाना कप्तान मास्टर साहब बहादुर पोलिटिकल एजेन्ट गुना का बाबत रस्मुल मुलाकात; 27.5 × 19 : 1884 ई. |
| 16. | 7126(16) | लेडली साहब बहादुर व वाल्डीन साहब मुतअल्लिक; 26 5 × 18 से. ई. 1887 |
| 17. | 7126(17) | नक़ल रुक्का बाबत वसूली; 18.5 × 9.5 से. |
| 18. | 7126(!8) | हुकम कप्तान वीरासेपाड साहब बाबत रियासत राघोगढ़; 37.5 × 24 से. : ई. 1869 |

| क्र.सं. | संग्रहाङ्क | विवरण |
|---|---|---|
| 19. | 7126(19) | ख़त कप्तान रौबर्टसन पोलिटिकल एजेन्ट गुना बाबत राजा जयसिंहजी वली रियासत राघोगढ़; 26.5 × 20.5 से. |
| 20. | 7126(20) | राघोगढ़ बाबत हुकम नामा; 26.5 × 20.5 से. |
| 21. | 7126(21) | पोलिटिकल एजेन्ट गुना का ख़त; 35 × 22 से. 1889 ई. अति जीर्ण |
| 22. | 7126(22) | रुक्का पोलिटिकल एजेन्ट सी.आई. 1; 28.5 × 17.5 से. |
| 23. | 7126(23) | राजा भीमसिंह मुतअल्लिक पत्र; 33 × 21 से. |
| 24. | 7126(24) | अस्पष्ट |
| 25, | 7126(25) | ख़त मेजर फीलडिंग साहब बहादुर बाबत ठा. थोकलसिंह; 33 × 21 से. |
| 26. | 7126(26) | ख़त मेजर फीलडिंग साहब बहादुर का बाबत ठा. थोकलसिंह घोड़ी-बन्दूक; 31 × 22 से, |
| 27. | 7126(27) | ख़त रेसीडेन्ट साहब बहादुर का दसख़त शेक्सपीयर साहब की; 34 × 22 से. |
| 28. | 7126(28) | ख़त रेसीडेन्ट शेक्सपीयर साहब बहादुर बाबत मुलाकात के; 32 × 21 से. |

| क्र.सं. | संग्रहाङ्क | विवरण |
|---|---|---|
| 29. | 7126(29) | ख़त कप्तान डीवर साहब बहादुर गुना का बाबत दरबार राहो-रस्म के; 29 × 22 से. |
| 30. | 7126(30) | स्पीयर'S साहब रेसीडेन्ट का ख़त–बार्डर में लिखा ग्वालियर के खिलाफ; 31 × 16 से. |
| 31. | 7126(31) | बाबत ग्राबादी परगना; 27 × 16 से. |
| 32. | 7126(32) | नक़ल फरमान; 33 × 17 से. |
| 33. | 7126(33) | ख़त मेजर फीलडिंग साहब बहादुर बाबत सवार ग्रौर खजाना; 29 × 23 से. |
| 34. | 7126(34) | ख़त शेक्सपियर बाबत फौज मुकाम ग्वालियर; 35 × 16 से. |
| 35. | 7126(35) | ख़त रेजीडेन्ट शेक्सपियर साहब बहादुर का मुकदमे, मुलाकात वगैरा बाबत; 37 × 27 से. |
| 36. | 7126(36) | ख़त रेजीडेन्ट शेक्सपियर साहब; 49 × 23 से. : 1859 ई. |
| 37. | 7126(37) | ख़त फीलडिंग साहब; 23 × 17 से. |

| क्र.सं. | संग्रहाङ्क | विवरण |
| --- | --- | --- |
| 38. | 7126(38) | नक़ल कैफियत दोनों दीवानों की तरफ से पंच सरदारों के नाम 1848 आदि; 33 × 23 से. |
| 39. | 7126(39) | परवाना पोलिटीकल एजेन्ट गुना मनी साहब बाबत लावारिस ऊँट; 30 × 24 से. |
| 40. | 7126(40) | ख़त बाबत राघोगढ़; 81 × 16 से. |
| 41. | 7126(41) | ख़त मेजर फीलडिंग साहब बाबत मोतबिर को भेजने के; 36 × 20 से. |
| 42. | 7126(42) | ख़त वाल्डेन साहब बहादुर को बाबत पटेली खेड़ी; 32 × 23 से. |
| 43. | 7126(43) | ख़त छावनी ग्वालियर से रेजीडेन्ट शेक्सपीयर साहब बहादुर का बाबत वज़ावाई रसत रसूम के; 63 × 24 से. |
| 44. | 7126(44) | कागजात तहसीलदार खण्डार; 32 × 26 : संवत् 1948 |
| 45. | 7126(45) | ख़लीता शेक्सपीयर साहब बहादुर का बाबत मुलाकात; 31 × 23 से |

## पण्डित रविशंकर देराश्री की जन्म कुण्डली




जन्म तिथि : वैशाख कृष्णा ९ मंगलवार संवत् १९६०


देराश्री परिवार : वंश वृक्ष
केशवजी
खेमाजी उर्फ़ क्षेम देव
बल्लुजी
कुशलेशजी
चित्रेशजी उर्फ़ चत्राजी उर्फ़ चतुर्भुजजी
खुमाणजी
देवरामजी
जीवणरामजी
शालिग्रामजी
लक्षमणजी
नगजीरामजी (1863-1942 ई०)
रामनाथजी (1865-1945 ई०)
मगनलालजी (1878-1931 ई०)
शङ्करलालजी (1880-1955 ई०)
(विवाह टेकुबाई से 1878 ई०)
सरयूबाई (1888-1902 ई०)
कस्तूरबाई (1893-1935 ई०)
शिवनारायण (1895-1987 ई०)
रविशङ्करजी : दो विवाह (1903-1962 ई०)
(१) लहरबाई (1907-1937 ई०) विवाह : 6 मई 1922
(२) माधुरी (1922-1944 ई०) विवाह:22 जून 1938
सुमित्रा (1926-1973 ई०)
शतरूपा (1930—)
विद्यासागर (1932-1989 ई०)
अक्षयकुमार (1943—)

# पण्डित रविशंकर देराश्री

**डा. पद्मधर पाठक**

[निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर]

पण्डित रविशंकरजी का जन्म 21-4-1903 (वैशाख कृष्णा नवमी मंगलवार वि.सं. 1960) को विद्वान, सच्चरित्र, अनुशासनप्रिय व स्वाभिमानी सिखवाल ब्राह्मण रामनाथजी व सुशील, सरल चित्त तथा मधुर स्वभाव की श्रीमती टेकु बाई के यहां हुआ था।

पण्डित रामनाथजी का जन्म पण्डित शालिगरामजी के यहां 9 नवम्बर, 1865 ई. (मृगशीर्ष कृष्णा सप्तमी गुरुवार वि.सं. 1922) को हुआ था। पण्डित रामनाथजी ने अपने अग्रज पण्डित नगजीरामजी के साथ बनेड़ा व काशी में विद्याध्ययन किया। विद्याध्ययन के दौरान आपने ज्योतिष में असाधारण ज्ञान प्राप्त किया परन्तु विद्याध्ययन के तुरन्त बाद किसी राजा की कुण्डली बनाते समय उनसे विवाद हो जाने से, अपने स्वाभिमानी स्वभाव के कारण जीवनभर उन्होंने अपने परिवार के सदस्यों को छोड़कर और किसी व्यक्ति की कुण्डली का विवेचन नहीं किया। आपके अग्रज बनेड़ा के राजगुरु थे तथा आपके परिवार का तथा मेवाड़ के राजपरिवार से शताब्दियों से घनिष्ठ सम्बन्ध था, परन्तु आपने स्वाभिमानवश किसी का आश्रित होना स्वीकार नहीं किया तथा अपना स्वतन्त्र व्यवसाय किया जिसमें इतना धन अर्जित किया कि अपने दोनों पुत्रों को उस समय उच्च शिक्षा (विश्वविद्यालय स्तर की) राजपूताना से बाहर दिलवाई। पण्डित रामनाथजी कर्मकाण्ड में अधिक विश्वास नहीं रखते थे। वे तीर्थयात्रा के प्रति भी अधिक उत्साही नहीं थे। जैसाकि आपके पुत्र रविशंकरजी ने आपके देहान्त के समय अपनी डायरी में लिखा है कि आप एक कर्मयोगी थे। आयुर्वेद का भी आपको अच्छा ज्ञान था। आपने मंजन का एक ऐसा नुस्खा बना रखा था जिससे आपके दांत 80 वर्ष की आयु तक पूर्ण सुरक्षित रहे। आप प्रदोष का व्रत, 'कल्याण' तथा वेदों का नियमित रूप से अध्ययन करते थे। बनारस तथा इलाहाबाद से समाचार-पत्र मंगवाकर नियमित रूप से पढ़ते थे। नर्मदा तट के स्वामी गिरिजानन्दजी से आपका विशेष स्नेह था। पण्डित रामनाथजी का देहान्त 26-1-1945 (माघ

शुक्ला 13 शुक्रवार वि.सं. 2009) को हुआ। पण्डित रामनाथजी अति गौर वर्ण, हृष्ट-पुष्ट तथा सामान्य से जरा कम कद के थे। वे अधिकतर लाल मेवाड़ी पगड़ी बांधते थे। रविशंकरजी की माता टेकुबाई बहुत ही सरल व मधुर स्वभाव की थीं। टेकुबाई का देहान्त 30 जनवरी, 1949 (माघ शुक्ला 3 गुरुवार, 1997) को दिन के 11.45 बजे हुआ। श्रीमती टेकुबाई लम्बी, सुन्दर, दीर्घ नेत्रों वाली तथा हल्के श्याम वर्ण की थीं। पण्डित रामनाथजी के चार संतानें थीं। पुत्रियाँ सरयूजी व कस्तूरजी तथा पुत्र शिवनारायणजी व रविशंकरजी थे।

रविशंकरजी के जीवन के बारे में विस्तार से लिखने से पहले सिखवालों के इतिहास 'शिक्षावल जाति प्रबोध', 'बनेड़ा के इतिहास', 'वीरवंश-वर्णनम्' तथा भाटों की पोथियों के आधार पर रविशंकरजी के परिवार की उत्पत्ति व वंशजों का इतिहास देना प्रासंगिक ही होगा।

जैसा उल्लेख किया जा चुका है रविशंकरजी सिखवाल ब्राह्मण थे। सिखवाल राजस्थान के छन्याती ब्राह्मणों में हैं। सिखवालों की उत्पत्ति ब्रह्मा के पुत्र मरीचि के वंशज ऋष्य शृंग से मानी जाती है। ऋष्य शृंग महर्षि विभाण्डक के पुत्र थे। ऋष्य शृंग को राजा रोमपाद अपने यहां वर्षा कराने के लिए अपने राज्य में ले गये। तत्पश्चात् अपनी दत्तक कन्या शान्ता (जो वास्तव में राजा दशरथ की कन्या थी) से ऋष्य शृंग का विवाह कर दिया। कालान्तर में ऋष्य शृंग के वंश में मीमांसा-दर्शन के प्रवक्ता जैमिनी का जन्म हुआ। जैमिनी के पौत्र कौण्डिन्य (अंगिरा) के पुत्र वसुदेव से रविशंकरजी अपने वंश की उत्पत्ति मानते हैं। इसी वंश में कालान्तर में कई विद्वान व वीर उत्पन्न हुये। रविशंकर जी के पूर्वज महाराणा कुम्भा (1433-1468 ई.) से लेकर महाराणा राजसिंह प्रथम (1652-1680 ई.) तक मेवाड़ के राजपरिवार से जुड़े रहे तथा उनके श्रद्धाभाजन रहे।

महाराणा राजसिंह प्रथम के ज्येष्ठ पुत्र भीमसिंह के द्वारा मेवाड़ का सिंहासन छोड़ने पर रविशंकरजी के पूर्वज केशवजी अपने पुत्र खेमाजी, पौत्र बलुजी व प्रपौत्र कुशलेशजी के साथ मेवाड़ राज्य की प्रतिष्ठा छोड़कर बनेड़ा आए तथा भीम के साथ एक अनिश्चित भविष्य को अंगीकार किया। संभवतया इसी कारण 'राजगुरु', 'देवर्षि' 'पण्डित' की पदवियों से विभूषित हुये तथा उन्हें बहुत सी भूमि (मुआफी या जागीर) भेंट की गई। कुशलेशजी ने राजा भीम के पुत्र सूर्यमल के साथ औरंगजेब की मृत्यु के पश्चात् हिंदुस्तान के सिंहासन के उत्तराधिकार के लिए हुए युद्ध में बहादुरशाह की ओर से कामबक्ष के विरुद्ध भाग लिया। इस निर्णायक युद्ध में कामबक्ष भीषण रूप से घायल होकर मृत्यु

को प्राप्त हुआ । 1769 ई. में मेवाड़ के महाराणा अरिसिंह तृतीय तथा प्रतापी मराठा सरदार महादजी सिंधिया के मध्य उज्जैन के पास क्षिप्रा नदी के किनारे हुये भीषण युद्ध में रविशंकरजी के यशस्वी पूर्वज चित्रेशजी उपनाम चत्राजी व चतुर्भुज तथा उनके भाई नानजी ने सलूम्बर, शाहपुरा व बनेड़ा के राजा रामसिंह के साथ भाग लिया तथा रणक्षेत्र से राजा रामसिंह बनेड़ा के शव को डेरे तक लाए । इसके लिए देराश्री की उपाधि दी गई तथा भूमि (मुआफी या जागीर) भेंट की गई । इसके पहले रविशंकरजी का अवटंक निम्बार्च जोशी था । रविशंकरजी का गोत्र कौण्डिन्य, प्रवर शमीक, शृंगी, शाङ्गर्य, शाखा माध्यन्दिनी, वेद-शुक्लयजुर्वेद, सूत्र-त्रिसूत्र तथा कुलाम्बा संचायी है । क्षिप्रा के युद्ध के बाद रविशंकरजी का परिवार देराश्री के नाम से ही जाना जाता है । रविशंकरजी के परिवार के इष्टदेव सिद्धेश्वर महादेव हैं ।

चित्रेशजी के खुमाणजी, खुमाणजी के देवरामजी, देवरामजी के शालिगरामजी. शालिगरामजी के रामनाथजी व रामनाथजी के रविशंकरजी पैदा हुए ।

पं. रविशंकरजी के ज्येष्ठ पिता (ताऊ) पं. नगजीरामजी (शास्त्री) अपने समय के संस्कृत तथा इतिहास के प्रकाण्ड विद्वान थे । उन्होंने निम्नलिखित पुस्तकों की रचना की : 'वीरवंश वर्णनम्', 'अक्षय नीति सुधाकर', 'शिक्षावल जाति प्रबोध', 'भूप भूषण', भूभ्रान्ति निवारण', 'रत्न प्रकाश', 'तोल बोधिनी' आदि । 'वीरवंश वर्णनम्' बनेड़ा का इतिहास है । इसमें राजाओं के राज्य-काल के अलावा बनेड़ा का भौगोलिक परिचय, इतिहास लिखने का प्रयोजन, राजा और प्रजा को उपदेश, ग्रन्थकार का परिचय आदि भी उपलब्ध है । बनेड़ा नगर में निर्मित भवन, मन्दिर व बावड़ियों के निर्माण आदि का भी वर्णन है । 'भूप भूषण' उन राजकुमारों पर व्यंग्य रचना है जो पश्चिम की संस्कृति का अंधानुकरण कर रहे थे । 'रत्न प्रकाश' रत्नों पर एक सटीक पुस्तक है जिसकी लम्बी व विद्वतापूर्ण भूमिका प्रसिद्ध विद्वान व ज्योतिषी पद्मभूषण पं. सूर्यनारायण व्यास ने लिखी थी ।

स्वामी दयानन्द सरस्वती की बनेड़ा यात्रा के दौरान पण्डित नगजीरामजी को स्वामीजी के निरन्तर सान्निध्य में रहने का अवसर मिला तथा स्वामीजी के कृपापात्र बन गये । स्वामीजी के बनेड़ा प्रवास का नगजीरामजी ने एक बहुत ही रोचक संस्मरण 'महर्षि का बनेड़ाप्रवास' लिखा जो कि दुबारा आर्यसमाज की पत्रिका 'परोपकारी' में मई 1986 में प्रकाशित हुआ है । नगजीरामजी नियमित रूप से डायरी लिखते थे । डायरी के पृष्ठ बनेड़ा के

इतिहास के बीसवीं शताब्दी के प्रथम चार दशकों पर विस्तृत प्रकाश डालते हैं। डायरियों में पण्डितजी की बम्बई यात्रा का रोचक वर्णन है जिससे उस समय की बम्बई नगरी से परिचय होता है, ट्रेन यात्रा का भी रोचक वर्णन है। डायरियों से पता चलता है कि पंडितजी का स्वामी विवेकानन्द, महात्मा गांधी, मदन मोहन मालवीय व पण्डित जवाहरलाल नेहरू से पत्र व्यवहार था, तथा उन्हें अपनी पुस्तकें उपहार में भेजी थीं। जब 'अक्षय नीति सुधाकर' को प्रकाशित करके नगजीरामजी बम्बई से लौटे तो तत्कालीन बनेड़ा के युवराज अक्षयसिंहजी व राजकुमार रामसिंहजी उनको हाथी पर बिठाकर, छत्र, चंवर, मोरछल, सूरजमुखी, किरानिया आदि राजचिह्नों से सुसज्जित कर एक शोभायात्रा में स्वयं उनके आगे अश्वारूढ होकर उनको मकान से दुर्ग तक ले गये। नगजीरामजी भी बहुत स्वाभिमानी थे तथा राजाओं को झिड़कने से नहीं चूकते थे। उनका बनेड़ा, मेजा, शाहपुरा, देवगढ़, करौली, रतलाम, उणियारा व राघोगढ़ के राजाओं से अच्छा सम्पर्क था।

पण्डित रविशंकरजी की शिक्षा अजमेर, आगरा, इलाहाबाद व इंग्लैण्ड में हुई थी। प्रारम्भ से ही वे बड़े मेधावी थे। हाकी व फुटबाल के तो वे श्रेष्ठ खिलाड़ी थे। ऊँची व लम्बी कूद में भी उन्होंने अपनी प्रतिभा दिखाई थी। वक्ता के रूप में उन्होंने कई प्रतियोगिताओं में प्रथम स्थान प्राप्त किया था। विज्ञान में स्नातक की उपाधि उन्होंने इलाहाबाद विश्वविद्यालय से प्राप्त की थी तथा एल. एल. बी. आगरा से किया। विद्यार्थी काल से ही वह राजपरिवार के गुरु बन गये तथा बनेड़ा राज की उत्तरप्रदेश में स्थित अछनेरा आदि जमींदारों के गांवों का प्रशासन संभालने में राजाधिराज अमरसिंहजी की सहायता करने लगे। विद्यार्थी जीवन से ही उन्होंने लोगों की सहायता व सेवा करना शुरू कर दिया। राजकीय महाविद्यालय, अजमेर के प्राध्यापकों से उनके अत्यन्त प्रगाढ़ सम्बन्ध थे। प्रो. लालजी श्रीवास्तव के वे परम प्रिय छात्र थे। प्रो. लालजी की पत्नी को उन्होंने बनेड़ा की राजकुमारियों का अध्यापक बनवा दिया था। प्रो. लालजी की पत्नी एक आदर्श महिला थीं। राजकुमारियों की शिक्षा का भार उन्होंने इसलिए लिया ताकि वे एक आदर्श स्कूल की स्थापना कर सकें। यही स्कूल बाद में सावित्री कालेज, अजमेर बना।

पण्डितजी के दो विवाह हुए थे। प्रथम विवाह भीलवाड़ा के श्री रामलालजी पाण्ड्या की सुपुत्री अ. सौ. लहरबाई से 7 मई 1922 को सम्पन्न हुआ था। श्रीमती लहरबाई बहुत मिलनसार थीं तथा बनेड़ा की महिलाओं में बहुत लोकप्रिय थीं। श्रीमती लहरबाई से पण्डितजी के दो पुत्रियां श्रीमती सुमित्रा देवी व श्रीमती शतरूपा देवी तथा एक पुत्र श्री विद्यासागर का जन्म

हुआ । दुर्भाग्यवश श्रीमती लहरबाई का देहान्त 24 मार्च 1937 ई. को हो गया । श्रीमती लहरबाई की स्मृति में पंडितजी ने बनेड़ा में एक श्मशान-शाला बनवाई जहां वर्षा ऋतु में एक ढके हुए भवन में दाह क्रिया सम्पन्न करने की सुविधा रहने लगी । जनसाधारण के उपयोग के लिए बनाई गई इस शाला के बाहर एक शिलालेख भी अंकित है ।

पंडितजी केवल 34 वर्ष की आयु में ही विधुर हो गए थे किन्तु दूसरे विवाह के इच्छुक नहीं थे । अन्त में स्वजनों के आग्रह को स्वीकार कर उन्होंने दूसरा विवाह जावद, जिला मंदसौर (मध्य प्रदेश) के पंडित मोतीलालजी ओझा की सुपुत्री अ. सौ. माधुरी कुमारी के साथ 22 जून 1938 को किया । पंडितजी के इस विवाह में बनेड़ा राज्य के नगाड़ा, छत्र, चंवर, मोरछल, सूरजमुखी आदि बरात में सम्मिलित किए गए थे । पंडितजी के अश्वारूढ़ होने पर राज्य का छत्र ताना गया जिसके दोनों तरफ राज्य का बेनर था । विवाह का रोचक वर्णन बम्बई से प्रकाशित पत्र 'श्री वेङ्कटेश्वर समाचार (8 जुलाई 1938) में इस प्रकार छपा था :—

"इस शादी में श्रीमान् राजकुमार मानसिंह (बनेड़ा) वर्तमान सेशन-जज उदयपुर, कुंवर साहब भठाना, दरभंगा राज्य के एक नामाङ्कित ज्योतिषीजी, दो चार कवि एवं कई विद्वान सम्मिलित हुए थे । विवाह का जुलूस बड़ा ही शानदार रहा । विवाह ता. 22-6-38 को गोरज मुहूर्त पर हुआ । इस समय अचानक वर्षा प्रारम्भ हुई । इधर दूल्हे ने विवाह मण्डप में प्रवेश किया कि उधर इन्द्रदेव भी शङ्करजी के स्वागतार्थ आ पहुंचे किन्तु दूल्हेजी भी सत्याग्रही की भांति खुले मैदान में वेदी के निकट जुटे रहे । ............यह दृश्य देखने योग्य था कि जो दूल्हे एक दिन विलायत की सड़कों पर वायु सेवन करते थे वे ही जावद की एक गली में कीचड़ के दलदल में लथ-पथ हो रहे थे । इसमें 'हास्यरस विशारद' पं. दामोदर लालजी वकील मनासा की हास्य-रस-मय मीठी-मीठी चुटकियें रविजी को मुग्ध किए देती थी ।........ इस विवाह में गुरु भक्ति का दृश्य दर्शनीय था । श्रीमान् राजकुमार मानसिंह जी की शिक्षा श्रीमान् पं. रविशंकरजी देराश्री के नेतृत्व में हुई ।"

श्रीमती माधुरी कुमारी से पंडितजी के केवल एक पुत्र अक्षयकुमार देराश्री का जन्म 7 मई 1943 को हुआ था । नियति ने एक बार फिर पंडितजी के जीवन साथी को छीन लिया । श्रीमती माधुरी कुमारी का देहान्त 3 अक्टूबर 1944 की दोपहर 3 बजे हो गया । पंडितजी की डायरी में इसका मार्मिक वर्णन इस प्रकार मिलता है:—

3 अक्टूबर 1944 (दिल्ली) : आज अर्द्धाङ्गिनी जी का देहान्त 3 बजे हो गया।

6 अक्टूबर : अत्यन्त ही दुःख हुआ। यह तीसरी मौत थी जब जीवन में अश्रुधारा बही।

7 अक्टूबर 1944 (बनेड़ा) : बनेड़े पहुंचते ही फिर अश्रुधारा शुरू हो गई।

बैठने वाले आए थे..........भृगुसंहिता में मेरी 40 से 45 की आयु में अर्द्धाङ्गिनी जी के लिए घोर कष्ट लिखा और काल दान का प्रायश्चित। एकदम बीमार होने से कुछ नहीं हो सका। डाक्टरों की मूर्खता से ठीक चिकित्सा व निदान नहीं हुआ..........ता. 23-24 से मेरे महल में बिल्ली इधर-उधर दौड़ती थी और जाजम वगैरा बैठकर चाटती थी जो पहिले कभी नहीं होता था। दिल्ली में भी सोमवार की रात्रि को कुत्ता हड्डी कड़-कड़ कर रहा था। नींद भी नहीं आई-यह अपशकुन इसी घटना के द्योतक थे। पहिली अर्द्धाङ्गिनी जी की मृत्यु के समय बिल्ली बार-बार कमरे में आती थी।

श्रीमती माधुरी देराश्री गौर वर्ण की सुन्दर महिला थीं। उनका स्वभाव बड़ा मधुर था। वे हर काम बड़ी सुघड़ता से करती थीं। धार्मिक भी बहुत थीं। व्रत उपवास नियम से करती थीं। कसीदा काढ़ने में निपुण थीं। लखनऊ से प्रकाशित हिन्दी की लोकप्रिय पत्रिका 'माधुरी' की नियमित पाठिका थीं।

पंडित जी की दूसरी धर्मपत्नी के देहान्त के समय वे मात्र 41 वर्ष के थे। पूर्ण स्वस्थ थे किन्तु मित्रों के आग्रह के बावजूद वे तीसरा विवाह करने को राजी नहीं हुए, यद्यपि उस समय उनके पुत्र अक्षय कुमार की आयु केवल डेढ़ वर्ष की थी।

इलाहाबाद में रहते हुए उनका सम्पर्क कई राष्ट्रीय नेताओं तथा साहित्यकारों से हुआ तथा उन्होंने खादी पहनना शुरू कर दिया।

बी.एस.सी. करने के बाद उन्होंने थोड़े दिन गवर्नमेन्ट कालेज अजमेर के विज्ञान विभाग में अध्यापन का भी काम किया। 1925 में उन्होंने शार्टहैंड का भी कोर्स किया। विद्यार्थी जीवन में बनेड़ा के राजकुमारों के संरक्षक भी बन गये। 1925 से ही वे पढ़ने के साथ-साथ राजाओं के यहां महत्वपूर्ण व जिम्मेदारी के पद संभालने लगे थे।

बरमिंघम विश्वविद्यालय में उन्होंने एल.एल.एम. का अध्ययन प्रारम्भ किया था जिसे नेत्र कष्ट के कारण वे पूरा न कर सके। लिंकन न्याय संस्थान

की ओर से कानून की उच्चतम उपाधि बार एट-ला के लिए उन्हें आमंत्रित किया गया था जो बैरिस्टरों का विश्व-विख्यात न्याय संस्थान था। यहां स्व. श्री वी.के. कृष्णमेनन उनके समकालीनों में थे। इंग्लैण्ड के प्रतिष्ठित वर्ग के सम्पर्क में आने का उन्हें अवसर मिला था। 'हाउस ऑफ कामन्स' के कितने ही सदस्यों से उनकी व्यक्तिगत मैत्री थी। सर लिन्डन मैक्सी एवं डा. कोलम्बस जो मलिका की सलाहकार परिषद के सदस्य बन गये थे, पंडितजी के निकटस्थ मित्र थे। इसी प्रकार इंग्लैण्ड के नामी कानूनविदों में जे.पी. ऐडी, वैलनटाइन होग्स आदि के चेम्बर में उनका प्रवेश था। उनके भारतीय मित्रों में स्व. महाराजा नगेन्द्रसिंह आई.सी.एस. भूतपूर्व अध्यक्ष, अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय, हेग; कुँवर नरेन्द्रसिंह महीदा भूतपूर्व रक्षा मंत्री भारत-सरकार, भूतपूर्व सांसद श्री हिम्मतसिंह मनासा, श्री आर.एस. रन्धावा आई.सी.एस.; बस्तर के कानूनी सलाहकार श्री अर्जुनसिंह आदि गणनीय हैं।

इंग्लैण्ड में प्रवास के समय वहां से लौटने पर इन्डिया ऐक्ट 1935 के अनुसार देसी रियासतों के इन्डियन यूनियन में विलय की जो ज्वलंत समस्या खड़ी हुई थी उसमें विलीनीकरण का मसविदा तैयार करने के लिए अनेक ठिकानों ने पंडितजी का आश्रय लिया था। इनमें डूंगरपुर और सरगुजा के लिए उन्होंने Instrument of Accession तैयार किया था। न्यायविद डॉ. कोलम्बस ने अपने प्रशंसा-पत्र दिनांक 15 मई 1936 में पण्डित रविशंकरजी के लिए लिखा था।

**"I have known Mr. R. S. Derashri, LL.B., Barrister-at-Law, for the last two years, and have been very much impressed with his high character and brilliant scholarship. He is an acknowledged authority on Hindu Law and the Constitutional Law and History of the Indian States—"**

[मिस्टर रविशंकर देराश्री बार एट-ला को गत दो वर्षों से मैं जानता हूं। उनके उच्च चरित्र एवं पांडित्य ने मुझे बहुत प्रभावित किया है। हिन्दू-ला संवैधानिक कानून एवं भारतीय रियासतों के इतिहास के वे अधिकारी विशेषज्ञ है :] लगभग इन्हीं शब्दों में उनकी प्रशंसा करते हुए सर लिन्डन मैक्सी (जो उस समय ब्रिटिश पार्लियामेंट बार के अध्यक्ष थे) लिखते हैं :—

**"I have had, for some time past, Mr. R. S. Derashri, LL B; who is a member of Lincoln's Inn, and has been called to the Bar, associated with me In connection with certain important legal works which involved an exact and extensive knowledge of Hindu Law; and**

the constitutional Law of India and the customs and usages of Indian States. This has given me an exceptional opportunity of forming a considered opinion of his personal and intellectual qualities, He possesses to a high degree, the type and quality of mind required for legal research and investigation into and application of legal principles. He is without any question, a man capable of achieving distinction either in the active practice of the profession of law, or on the academic side, in teaching Law--"

(लंदन 27 मई, 1936)

(मिस्टर आर. एस. देराश्री एल-एल.बी. जो 'लिन्कन इन' के सदस्य हैं एवं 'बार' में प्रविष्ट हो चुके हैं, पिछले कुछ समय से मेरे संसर्ग में हैं। इनसे मेरा वास्ता उन महत्त्वपूर्ण कानून सम्बन्धी मुद्दों के प्रसंग में पड़ा था जहां न केवल 'हिन्दू-लॉ' की यथार्थ एवं गहन जानकारी आवश्यक थी बल्कि भारत के संवैधानिक न्याय एवं वहां की रियासतों के रीति-रिवाज एवं अन्य प्रचलित प्रथाओं की जानकारी भी आवश्यक थी।

इस प्रसंग में मुझे उनके व्यक्तिगत एवं बौद्धिक गुणों से परिचित होने का विशिष्ट अवसर मिला। न्यायिक सिद्धान्तों के विनियोग के लिए जैसी तैयारी चाहिए वह प्रचुर मात्रा में उन्हें प्राप्त थी। पेशेवर वकालत हो अथवा कानून संबंधी शैक्षणिक कार्य हो दोनों ही क्षेत्र में उनकी नामवरी सुनिश्चित है।

डूंगरपुर रियासत के विलय का दस्तावेज तैयार करने के लिए देराश्री व डॉ. सी. जे. कोलम्बस लंदन से भारत आए थे। वापस भारत आकर वे कुशलगढ़ के राजा के सलाहकार भी नियुक्त हुए। बाँसवाड़ा, ब्रिटिश-सरकार और कुशलगढ़ के मध्य समस्याओं का सम्मानजनक समाधान ढूंढ़ने का श्रेय पंडितजी को मिला था। बस्तर नरेश प्रफुल्लचन्द भजदेव के भी वे सलाहकार बने। परोक्ष-अपरोक्ष रूप से अनेक छोटी रियासतें उनके अनुभव एवं सत्परामर्श से लाभान्वित हुईं इनमें बड़ी सादड़ी का नाम उल्लेखनीय है।

प्रशासनिक सुधार की दृष्टि से उदयपुर के महाराणा भूपालसिंह के राज्य काल में उमरावों एवं अन्य सामन्तों को प्रदत्त शक्तियों पर पुनर्विचार करने के लिए अनेक समितियां बनाई गई थीं। इनमें बनेड़ा के राजाधिराज अमरसिंह एक सदस्य एवं अध्यक्ष दोनों ही रूप से संबद्ध थे। महाराणा के सम्मुख रखे जाने वाले मसविदे की तैयारी में पंडितजी ने बनेड़ा नरेश की

सहायता की थी जिसका आभार मानते हुए उन्होंने पंडितजी को अपने पत्र दि. 12-11-1942 में जो लिखा था उसका कुछ अनूदित अंश इस प्रकार है :—

(उमरावों के न्यायिक अधिकारों के व्यवस्थापन में आप से प्राप्त परामर्श के लिए मैं आपका कृतज्ञ हूं। पग-पग पर आने वाली संवैधानिक एवं कानूनी अड़चनों का हल आपने ही ढूंढ निकाला है। इस दुष्कर कार्य में आपका सहयोग बड़ा कारगर रहा है)

उत्तर-प्रदेश के कुछ गाँव बनेड़ा की जागीर में सम्मिलित थे जिनकी देख-रेख आगरा जिले के अछनेरा गांव से की जाती थी। रानी हीरादेवी को लेकर इन गांवों के सम्बन्ध में विवाद खड़ा हो गया था। पं. रविशंकरजी ने इस विवाद का ऐसा न्यायोचित हल निकाला कि इलाहाबाद हाई कोर्ट के विख्यात वकील डॉ. सेन, मिस्टर प्यारेलाल बनर्जी, सर तेज बहादुर सप्रू एवं तत्कालीन महाधिवक्ता डॉ. नारायण प्रसाद अस्थाना व फेडरल कोर्ट ऑफ इन्डिया से मशविरा कर बनेड़ा नरेश ने उसे बेखटके स्वीकार कर लिया। तात्पर्य यह कि एक प्रतिभावान बार-एट-लॉ की हैसियत से देराश्री की धाक जम चुकी थी।

पं. रविशंकरजी बड़े स्वाभिमानी व्यक्ति थे। अपने इंग्लैण्ड प्रवास की एक घटना को वे बहुधा सुनाया करते थे। हुआ यह कि एक अंग्रेज कर्नल ने भारत के विषय में कुछ घटिया किस्म की बातें उनके सम्मुख कह दी थी। वे सहन न कर सके और उन्होंने उस कर्नल को ज़ोर आजमाईश के लिए आमंत्रित किया। मुकाबला हुआ और कर्नल महोदय परास्त हुए एवं ईमानदारी से उन्होंने यह स्वीकार कर लिया कि सचमुच भारतवर्ष 'होमरूल' की पात्रता रखता है।

अपने अध्ययन काल में ही रविशंकरजी को बनेड़ा राजघराने के राजकुमार एवं राजकुमारियों का संरक्षक बना दिया गया था। सन् 1923 में पंडितजी ने राजकुमार मानसिंह बनेड़ा को शिक्षित कर बैरिस्टरी पास करने के लिए उन्हें इंग्लैंड भिजवाया था। बनेड़ा के राजाधिराज ने उन्हें 'राज-गुरु' उपाधि से सम्मानित किया था एवं बनेड़ा की रानी चन्द्रकांताजी ने उन्हें अपना धर्मपुत्र बना रखा था। आम जनता भी उन्हें 'गुरुजी' नाम से ही सम्बोधित कर उनके प्रति अपना सम्मान प्रदर्शित करती थी।

एक रूढ़िगत परिवार में जन्मे एवं सामन्ती व्यवस्था की धूप-छांह से जुड़े होने पर भी रविशंकरजी को जनता-जनार्दन का बड़ा ख्याल रहता था।

समाज के प्रत्येक वर्ग के लिए उनका दरवाजा खुला रहता था। उनकी प्रबल कामना थी कि बनेड़ा नरेश अपने राज्य में लोकप्रिय शासन की स्थापना करें। स्थानीय शासन-व्यवस्था लागू करने के लिए उन्होंने राजाधिराज अमरसिंह को प्रेरित किया और शीघ्र ही बनेड़ा में नगरपालिका की स्थापना हो गई। पंडितजी उसके अध्यक्ष नियुक्त हुए। सन् 1929 में उन्होंने बनेड़ा में बिजली की व्यवस्था की। अपनी 'चेयरमेनशिप' के साथ वे राजाधिराज के सचिव एवं शिक्षा और स्वास्थ्य विभागों की भी अध्यक्षता करते रहे। बनेड़ा की सेवा-संघ नामक संस्था के वे ही जनक थे। राजनीतिक चेतना को सहारा देने में इस संस्था ने उल्लेखनीय योगदान किया था। सेवा-संघ के अधिवेशनों में गोकुललाल असावा, हरिभाऊ उपाध्याय, माणिक्यलाल वर्मा, मोहनलाल सुखाड़िया आदि नियमित रूप से सम्मिलित होकर देराश्रीजी का आतिथ्य स्वीकार करते थे। रजवाड़ों में लोकप्रिय शासन लागू करने के सम्बन्ध में देराश्रीजी के जो विचार थे उन्हें 'देशी-रियासतें आगे बढ़ें' नाम से लेखों की एक शृंखला में उन्होंने बांधा था। उदयपुर के साप्ताहिक 'जनजीवन' (1941-42) में इनका मुद्रण हुआ था।

1936 ई. के आसपास राजाधिराज बनेड़ा ने रविशंकरजी के सम्मुख मालवा स्थित राघोगढ़ रियासत का प्रशासन संभालने की पेशकश की थी। खीची चौहानों का राघोगढ़ एक समय बड़ी सम्पन्न रियासत थी जिनकी निकासी गांगरोन से हुई थी। मराठों के मालवा प्रवेश से राघोगढ़ की भौगोलिक सीमाएं संकुचित होकर रह गई थीं। यों वहां के राजा 'हिन्दूपत' कहलाते थे। किन्तु ग्वालियर ने उन्हें दरकिनार कर रखा था। सन् 1936 से 1962 तक पंडितजी ने राघोगढ़ का प्रशासन संभाला था। वस्तुतः राघोगढ़ की बागडोर उन्हीं के हाथों में थी। राघोगढ़ नरेश उन्हें पिता-तुल्य सम्मान देते थे एवं प्रजा की भलाई के लिए उठाए जाने वाले हर कदम के लिए पंडितजी उन्मुक्त थे। राघोगढ़ के अनेक निर्धन छात्रों की सहायता कर उन्हें आगे आने के लिए पंडितजी ने प्रेरित किया था। राघोगढ़ की जनता की भलाई में उन्होंने अपना जीवन समर्पित कर रखा था। दरबार के कानूनी मसलों के प्रसंग में प्रसिद्ध नेता डॉ. भीमराव अम्बेडकर से उनकी घनिष्ठ मैत्री हो गई थी। बिना किसी जातीय भेद-भाव के उन्होंने छात्रवृत्तियां एवं नियुक्तियां दी थीं। उनमें साम्प्रदायिक संकीर्णता एवं अन्ध-विश्वास कदापि नहीं था। स्वभाव में मिलन-सारी और व्यवहार में शिष्टाचार था। सरलता थी। सादगी के प्रेमी थे। विनम्र और सहृदय थे। कृत्रिमता से घृणा थी।

पं. रविशंकरजी का इतिहास-प्रेम पृथक् से चर्चा के योग्य है। निज के

व्यय से उन्होंने ढेरों हस्तलिखित गन्थ एवं चित्रों का दुर्लभ संग्रह किया था। 'रॉयल ऐसियाटिक सोसायटी' की सदस्यता से उन्हें सम्मानित किया गया था। 'भारतीय विद्वत् परिषद्' की सदस्यता एवं 'विद्याभूषण' की उपाधि भी उन्हें प्रदान की गई थी। एक शोधार्थी जैसी लगन के साथ उन्होंने बनेड़ा एवं राघोगढ़ के इतिहास संबंधी बिखरी सामग्री को एकत्र किया था। जब वे इंग्लैंड में थे तब 'इम्पीरियल लाइब्रेरी' में घंटों बैठकर बनेड़ा के अखबारात और राघोगढ़ के इतिहास पर टिप्पणी लिखते रहते थे। भारत लौटने पर भी उनका यह क्रम चलता रहा। इसी प्रसंग में देराश्रीजी ने 15-16 जुलाई 1944 को कलकत्ता जाकर सर यदुनाथ सरकार के 'लेक-टेरस' निवास स्थान में इन अखबारातों को उनके साथ बैठकर पढ़ा था। होनी की बात है कि पंडितजी द्वारा परिश्रम से जुटाई गई सामग्री का वे स्वयं उपयोग न कर सके। उनके स्वर्गवास के दो वर्ष बाद श्री नारायण श्यामराव चिताम्बरे ने बनेड़ा का इतिहास प्रकाशित करवाया। पुस्तक की भूमिका में चिताम्बरेजी ने पंडितजी का स्मरण करते हुए स्वीकारा है; "मुझे दुःख है कि जिस पुण्यात्मा (श्रद्धेय रविशंकरजी) ने चालीस वर्ष तक जो परिश्रम किया था, उसका मूर्तरूप देखने वह आज इस संसार में नहीं हैं।"

राजाधिराज बनेड़ा कर्नल अमरसिंह ने भी इस पुस्तक के प्रारम्भ में देराश्रीजी के सम्बन्ध में लिखा है कि "पं. रविशंकर ने भारत के समस्त तीर्थों के पण्डों की प्राचीन पोथियां देखकर उससे इतिहास संग्रह किया। मैंने दक्षिण में दो विद्यार्थियों को भेजा और वहां से ऐतिहासिक तथ्य मंगवाये। पं. रविशंकरजी अधिकतया राघोगढ़ मध्यप्रदेश में रहते थे। अतएव वहां इतिहास लेखन कार्य अक्टूबर सन् 1961 में प्रारम्भ किया गया किन्तु दो मास ही कार्य हो पाया था कि दुर्भाग्यवश पं. रविशंकरजी अस्वस्थ हो गये और लेखन कार्य बन्द हो गया। विशेष दुर्भाग्य की बात यह है कि पं. रविशंकरजी का देहान्त मार्च सन् 1962 में हो गया।"

देराश्रीजी ने 'शेर-प्रकाश' एवं 'जयसिंह विरुदावली' नामक दो ऐतिहासिक काव्यों का सम्पादन किया था जो युग प्रकाशन, लश्कर एवं हिन्दुपत प्रेस, राघोगढ़ से मुद्रित हुये थे। ये ग्रन्थ राघोगढ़ के खीची चौहानों के पराक्रम से संबंधित हैं। 'आदर्श त्यागमूर्ति राजा भीमसिंह' शीर्षक से पंडितजी ने 'महारथी' पत्रिका में एक शोधपूर्ण लेख प्रकाशित किया था। बनेड़ा के संस्थापक राजा भीम मेवाड़ के महाराणा राजसिंह के प्रथम पुत्र थे और अपने पिता के जीवनकाल में ही उन्होंने औरंगज़ेब के विरुद्ध लम्बे युद्ध की बागडोर संभाल रखी थी। भीम के पराक्रम से प्रभावित होकर प्रोफेसर फ्रैन्क सैल ने "Bhim-

Singh ; A Romance of the Mughal Times" (Macmillan & Co. Ltd. London, 1926) नाम से एक स्वतंत्र पुस्तक लिखकर उनका इतिहास में मूल्यांकन किया है।

इतिहास के अलावा साहित्य, ज्योतिष, गणित, आयुर्वेद तथा विभिन्न धर्मों के तुलनात्मक अध्ययन के प्रति भी पंडितजी पर्याप्त रुचि रखते थे। 'गोरा बादल चौपई' का सम्पादन वे अधूरा छोड़ गए हैं। हिन्दी-साहित्य और गणित पर उनका लेख प्रयाग से प्रकाशित 'विद्यार्थी' पत्रिका में छपा था।

पं. रविशंकरजी सनातन धर्मावलंबी थे। उनका जीवन बड़ा नियमित रहा। एक नैष्ठिक हिन्दू के कर्तव्यानुसार सन्ध्या, पूजन, श्राद्ध-व्रतादि के प्रति वे सजग रहते थे। रामचरित-मानस के सुन्दर-काण्ड का पाठ उनकी दिनचर्या का भाग था। मंगल के व्रत का भी उल्लेख मिलता है। हिन्दी में डायरी लिखने का उन्हें शौक था। उनकी डायरी से कुछ अंश आगे उद्धृत किए गए हैं। उनका जीवन-क्रम सादा, बड़ा नियमित और बाहर-भीतर एक समान था। विदेशों में भी उनका वही नियम—प्रातःकाल व्यायाम, क्षौरकर्म, स्नान एवं संध्या। बाद में पूरे दिन वे काम में जुटे रहते थे। समय की बर्बादी उन्हें कचोटती थी। सोने से पूर्व वे अपनी डायरी लिखते थे।

सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक धरोहर की रक्षा के प्रति पंडितजी बड़े सचेत रहते थे। उनका उद्देश्य संगृहीत सामग्री से पैसा कमाना नहीं था। संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी एवं भारत कला भवन (काशी हिन्दू विश्वविद्यालय) को उन्होंने चित्रों का अमूल्य संग्रह भेंट कर दिया था। इसी प्रकार अनेक शोध-संस्थानों को उन्होंने हस्तलिखित ग्रन्थ निःशुल्क सौंप दिए थे। उनके देहावसान के बाद अवशिष्ट चित्रों एवं हस्तलिखित ग्रंथों को उनके सुपुत्र श्री अक्षयकुमार देराश्री ने राजस्थान-सरकार को भेंट कर दिये थे। एतदर्थ हम उनके आभारी हैं। हस्तलिखित ग्रन्थ एवं दुर्लभ ऐतिहासिक दस्तावेज़ों की यह सामग्री प्रतिष्ठान की उदयपुर शाखा में सुरक्षित है। इस सामग्री के संस्कृत-प्राकृत ग्रन्थों का सम्पूर्ण सूचीपत्र सन् 1984 में प्रकाशित हो चुका है। यद्यपि इस खण्ड में पंडितजी की जीवनी पर प्रकाश अवश्य डाला गया है किन्तु उनकी एक सचित्र जीवनी हिन्दी-राजस्थानी ग्रन्थों के सूचीपत्र में संलग्न करने का हमारा यह संकल्प पूरा होने पर मुझे आत्म-संतोष मिला है। श्री अक्षयकुमारजी ने पंडितजी के जीवन सम्बन्धी सामग्री एवं दुर्लभ चित्रों को उपलब्ध कराकर उनकी स्मृति में यह श्रद्धाञ्जलि अर्पित करने का अवसर दिया है। पंडितजी के नाम कुछ पत्र पंडितजी के द्वारा लिखे गये दो-एक पत्र, उनके निकटस्थों के संस्मरण आदि परिशिष्ट में संकलित हैं।

पंडितजी के सुयोग्य पुत्र श्री अक्षयकुमार देराश्री आई.आर.एस. इन दिनों राष्ट्रीय कस्टम, एक्साइज़ व नारकोटिक्स अकादमी, नई दिल्ली में उप-निदेशक के पद पर हैं। उनकी विनम्रता एवं सहिष्णुता अपने पूर्वजों की परम्परा को स्थिर रखे है। अक्षयजी बड़े सीधे स्वभाव के हैं। मित्रों से बहुत प्रेम से मिलते हैं। पूजा-पाठ एवं एकाकी जीवन के मार्ग से वैयक्तिक अनुभूतियों द्वारा जीवन के शाश्वत मूल्यों का उनका परीक्षण देखते ही बनता है।

हमारे निवेदन पर उन्होंने पं. रविशंकर देराश्री की स्मृति में जो संस्मरण लिखे हैं उन्हें यहां प्रकाशित करने का भी सुयोग हमें मिला है। आभारी हैं।

—0—

# डायरी के पृष्ठों से

## 1926

**1 अगस्त, इलाहाबाद**

सायंकाल को मेश्रो हाल में गया। बड़े श्रोजस्वी व्याख्यान हुए। व्याख्यानदाता राजा सर रामपालसिंह व मदनमोहन मालवीय थे--सभापति चिन्तामणि थे........

**11 सितम्बर, इलाहाबाद**

कन्हैया बिल्डिंग में Friends union संस्था स्थापित हुई और मैं सभापति चुना गया। पहली debate "Modern Education is useful for the welfare of the country" पर थी।

**12 सितम्बर, इलाहाबाद**

दस वजे debate का विषय था "In the opinion of the House village reconstruction and mass education are only means for Swaraj."

**23 सितम्बर, इलाहाबाद**

श्राज मालवीयजी श्राये थे। छह वजे नागरी प्रचारिणी सभा में........

## 1933

**13 फरवरी, बनेड़ा**

मानसिंह झाला तथा लूनावाड़ा महाराज के लिए मसविदे तैयार किये। शाम को 7.32 पर भाया (ज्ञान) का जन्म हुश्रा।

**2 मार्च, बनेड़ा**

स्कूल के लिए तीन श्रार्डर निकाले।

1. मास्टर ज्वाला प्रसादजी ने लड़कों को पीटा जिस पर 1 रु. जुर्माना।
2. हेड मास्टर के साथ ख़राब व्यवहार जिसके लिए चेतावनी।
3. 75 प्र.श. लड़कों की हाजरी रहना ज़रूरी।

**18 मई, बनेड़ा**

बड़े बाग तक सैर को गया। लौटते वक्त नाले के पास श्रपने को कांग्रेसी बताते

हुए दो आदमियों से भेंट हुई। एक ने अपना नाम राजाराव बताते हुए कहा कि वे आल इन्डिया कांग्रेस के जनरल सेक्टरी थे। जब मैंने 5 वर्ष के जनरल सेक्टरियों के नाम सुनाने शुरू किये तो वे झेंप गये। चन्दा लेने आये थे।

28 जून, बनेड़ा

ओझाजी रामचन्द्र का विजवा से पत्र आया कि यदि मैं इंग्लैंड जाना चाहूं तो महा. सरदारसिंहजी शाहपुरा अपने राजकुमार पराक्रमसिंह के Tutorship और Guardianship के 10 पौंड मासिक (140 रुपये) देने को तैयार हैं।

21 जुलाई, बनेड़ा

लंदन से दरबार का तार मिला कि मुझे राजकुमार मानसिंहजी की सहायता करनी है सो तारीख़ 7 अगस्त को जहाज़ से रवाना हो जाऊं।

2 अगस्त, बनेड़ा

जनता स्कूल तथा छात्र वर्ग की ओर से अभिनन्दन पत्र दिया गया।

3 अगस्त, बनेड़ा

आज सिपाही के साथ पासपोर्ट आ गया। मोटर से मांडल के लिए रवाना हुए व विदा के समय दादा भाई के अश्रुधारा बही और बहुत दुःख हुआ। सत्य भी खूब रोया और काका साहब शङ्करलालजी भी। बनेड़ा माता भी खूब रोई तथा पिताजी को भी बहुत रोना आया। पत्नी दुःख में थी। मानजी का कार्य ज़रूरी न होता तो सम्भव है नहीं जाता।

8 अगस्त, अरब सागर

समुद्र बहुत भारी तूफ़ान पर था......जहाज़ में दिल्ली के मिस्टर रहीम, कच्छ के कन्हैयालाल ढोलकिया, नरेन्द्रनगर टेहरी गढ़वाल के स्वामी ज्ञानानन्द, अजमेर के राय बहादुर भगवानसिंहजी, कलकत्ता गवर्नमेंट मेडिकल कालेज के प्रो. सिन्हा तथा उदयपुर के नन्दलालजी भंडारी के लड़के से परिचय।

13 अगस्त, लालसागर

....आज रविवार तथा जन्माष्टमी का व्रत किया। आज से हर दिन रविवार का व्रत रखना निश्चित किया।

**17 अगस्त, नेपल्स (इटली)**

....सरदार बहादुर भगवानसिंहजी, भंडारी रामनारायणजी, स्वामी ज्ञानानन्दजी तथा मैं और श्री भंवर सा. पाम्पे नगर के खण्डर देखने के लिए पौने आठ रवाना हुए। पौने बारह बजे लौटे। नगर प्राचीन कला का अपूर्व नमूना था। स्थान-स्थान पर काम सम्बन्धी चित्र थे जिससे भोग विलास लिप्तता की विशेषता मालूम हुई। जहाज़ पर लंच ले ढाई बजे की गाड़ी से रोम के लिए रवाना हुए साढे सात बजे पहुँचे।

**20 अगस्त, पेरिस**

दं बजे की गाड़ी से पैरिस पहुंचा। उतर कर होटल बरगंडी पहुंचे। पांच बजे बाग में गए........ईफल स्तम्भ को देखा। पेरिस की जितनी बुराई भारत में है वह देखने में नहीं आई। ....पेरिस बहुत ही सुन्दर नगर है और स्थान-स्थान पर जनसाधारण के सुभीते के लिऐ वाटिकाएं हैं।

**11 सितम्बर, लन्दन**

पराक्रम देवजी को साफ़ कह दिया कि इतनी शर्तों पर पढ़ाऊंगा—
(1) सिगरेट चार से अधिक नहीं (2) रोज़ दस घण्टे काम (3) सप्ताह में एक छुट्टी (4) विद्यार्थी जीवन रखोगे।

**13 सितम्बर, लन्दन**

....आज मिस्टर रहमान को भारतीय शिक्षा पद्धति में देशी भाषा की आवश्यकता पर कहा तो नाराज़ होकर चला गया।

**21 सितम्बर, लन्दन**

....9 की गाड़ी से आक्सफोर्ड को गया। 11.8 पर पहुंचा। **M. N, Tod** साहिब स्टेशन पर लेने को तैयार थे एक बजे तक घूमकर सब कालेज वगैरा दिखाए फिर अपने बंगले ले जाकर लंच दिया। स्त्री-पुरुष बहुत ही सज्जन हैं। यह फ्रेंक सैल का मित्र है।

**23 सितम्बर, लन्दन**

....छह बजे स्वर्गीय ब्रैडला की शताब्दी पर बर्नर्डशा, लार्ड स्नेल प्रोफेसर लास्की आदि के व्याख्यान थे, सुनने गया। दस बजे लौटा।

**3 अक्टूबर, लन्दन**

सवा पांच हाथ मुंह धो छह बजे एलबर्ट हाल में प्रोफेसर आईनस्टीन की वक्तृता सुनने गया। 8 गि. का टिकिट था। 10 हज़ार मनुष्य हाल में खचाखच भरे थे....

18 अक्टूबर, लन्दन

....12 से 3 छुट्टी में ब्रिटिश म्यूजियम Dr. Barnett से मिलने गया । बहुत बातें हुई । B.Sc. होने से भर्ती होने में बहुत असुविधा होना प्रकट किया....

**1934**

1 जनवरी, लन्दन

···· साढ़े तीन बजे समरजय को Voltaire की तसवीर दिखाने गया ।

2 जनवरी, लन्दन

मैं इन्हीं के लिए Prof. Fitzgerald से मिलने जा रहा था····इनमें उचित अनुचित का विचार ही नहीं है ।

3 जनवरी, लन्दन

Hare court Temple गया जहां Barrister Graham Dixon से राघोगढ़ के बारे में बात करनी थी । उनसे बात करके Carlton में I am no angel देखने गया ।

4 जनवरी, लन्दन

Miss Mustard सावित्री पाठशाला में नौकरी के लिए पूछने आई ।

5 जनवरी, लन्दन

मानजी आए और उनके साथ Albert Victorian Museum देखने गया ।

22 जनवरी, लन्दन

....11 बजे Lincoln's Inn भरती हुआ....171 f. 15 s. जमा कराये, वापस लौट Mr. Graham Dixon से मिला । Langdon से जो बातें हुई सब समझाई····एक भूत-भविष्य देखने वाली स्त्री आई ।

25 जनवरी, लन्दन

....शाकाहारी को फलों के अलावा कुछ नहीं मिलता है....12 बजे मानजी से बात कर सोया । इनकी सिफारिश Sir R,G. Glancey ने Mr, Langdon को की है ।

27 जनवरी, लन्दन

····12 बजे Mill Hill रवाना हुआ, 4 बजे वापस लौटा, सरदार राजेन्द्रसिंहजी तथा मोहिन्दरसिंह रंधावा आए · · · उनको चाय पिलाई । एक भाई I.C.S. में, दूसरा बैरिस्टरी कर रहा है ।

**28 जनवरी, लन्दन**

....Mr. N.M Patel आया ।

**31 जनवरी, लन्दन**

....10 से 11 तक Contract Law पढ़कर India Office गया । Malcolm का मालवे का इतिहास देखा और राघोगढ़ सम्बन्धी इतिहास टाइप करने को कहा ।

**3 फरवरी, लन्दन**

....British Museum के सामने वाले पुस्तकालय में गया । वहां पर Coins of Rajpootana व Sir Malcolm की "Political History of India" किताबें ख़रीदीं ।

**3 मार्च, लन्दन**

....कलेवा कर भंडारी से मिलने Kings College गया वहां से पार्चे के कोट तथा साफ़े लाया । वनेड़े के पुराने फोटो उतारने को दिए ।

**13 मार्च, लन्दन**

....आज इनको (कु.मानसिह) King की लैवी में जाना था । Daimbler car मंगाई....फोटो भी अख़बार में निकला ।

**1935**

**3 जनवरी, लन्दन**

इन्डिया आफिस राघवगढ़ के काम के लिए गया । वहां से साढ़े तीन बजे लौटा....राघोगढ़ के कागज़ात के सम्वन्ध में पी.एन. जोशी को बुलाया, उनसे वातचीत की । आठ बजे उसे विदा किया । साढ़े वारह बजे तक राघोगढ़ के कागज़ देखता रहा । आजकल वास्तविक पढ़ाई नहीं हो पा रही है ।

**4 जनवरी, लन्दन**

साढ़े बारह बजे Mr. Manley के यहां गया, वहां से राघोगढ़ के कार्य के लिए Mr. R. A. Wilson के यहां गया, वहां से फिर Mr. Manley के यहां गया । दस बजे Major Attlee की भारतवर्ष पर वक्तृता सुनी ।

**10 जनवरी, लन्दन**

Herald में Crossword Solution भेजा....साढ़े ग्यारह बजे राघोगढ़ केस के कागज़ात देखने इन्डिया आफिस गया ।

11 जनवरी, लन्दन

....छह वजे डीनर के लिए Lincoln's Inn पहुँचा। सात से आठ डीनर ले सिख गुरुद्वारे गया।

15 जनवरी, लन्दन

....साढ़े नौ वजे रवाना हो Mr. Valentine Holmes के यहां गया, वहां से R. F. Levy के यहां........देशपांडे के होता हुआ United India Restaurant में Lunch के लिए गया। धोलकिया के साथ सायं तस्वीर देखने ले गया।

16 जनवरी, लन्दन

मैंने आज टी पार्टी दी थी वीस सज्जन थे। रावलजी सामोद प्रो. Fitzgerald, डा. कटियाल, तलवार वगैरा।

17 जनवरी, लन्दन

· · · कलेवा कर Mr. Eddy के पास गया। वहां से Valentine Holmes के यहां साढ़े ग्यारह से ढ़ाई वजे तक India Office राघोगढ़ का काम किया। तीन वजे फिर Mr. Eddy से मिला और उसके यहां पढ़ना तय किया। वहां से फिर Mr. Holmes के पास आया। ....9 वजे Mr. Sundaram सुपुत्र Sir C. P. Ramaswamy आए, उनसे मिला। पौने ग्यारह वजे वे गये।

21 जनवरी, लन्दन

· · · Sir C.P. Ramaswamy के सुपुत्र Mr. C. R. Sundaram भोजन के लिए आए थे।

22 जनवरी, लन्दन

· · · साढ़े नौ से साढ़े दस वजे तक Rev. C. F. Andrews की भारतवर्ष पर वक्तृता सुनी।

29 जनवरी, लन्दन

...साढे नौ से ग्यारह वजे तक रेडियो सुना.... Mr. Churchill की भारत पर वक्तृता थी।

5 फरवरी, लन्दन

नौ से साढ़े नौ वजे Mr. Baldwin की भारत पर वक्तृता सुनी।

7 फरवरी, लन्दन

भोजन कर Parliament में भारत बिल पर debate सुनने गया।

9 फरवरी, लन्दन

....कुछ व्यायाम कर स्नान कर सन्ध्या की। अब कल से नियम पूर्वक व्यायाम करना शुरू करूंगा। मनुष्य विचारता है पर सब कुछ भगवान के अधीन

है। आशा है भगवान रक्षा करेगा। कभी झूठ बात निकल जाती है पर आत्मा को पश्चाताप होता है।

**14 फरवरी, लन्दन**

सवा चार बजे (दोपहर) को Dramatic College स्वर शुद्धि के लिए गया। सवा पांच पर Mr. Manley का निमंत्रण था सो Royal Empire Society गया....उनकी स्त्री से मिला फिर वे लोग मुझे Bengal Lancers दिखाने ले गए।

**20 मार्च, लन्दन**

....10 बजे राघोगढ़ के मुकदमें के बारे में मिस्टर विल्सन से 19 कैन्वर्थ स्ट्रीट ई.सी. 2 मिलने गया। साढ़े ग्यारह बजे चेम्बर पहुँचा। Mr. Maurice Lush बैरिस्टर के साथ लंच लेने गया। ....आजकल काम शिथिल है।

**21 मार्च, लन्दन**

....कलेवा कर Chamber गया। वहाँ से रवाना होकर प्रीवी काउन्सिल जुडिशियल कमेटी गया। डेढ़ बजे लौटा। पौने तीन बजे तक मिस्टर एडी के पास था। फिर तीन से चार बजे तक मिस्टर हारवैट सेक्रेट्री लीगल काउन्सिल के पास गया।....साढ़े चार से पांच बजे तक वाणी शुद्ध करने के कालेज गया। आठ बजे भोजन कर एलबर्ट हाल में चर्चिल वगैरा के व्याख्यान सुनने गया। साढ़े दस बजे लौटा।

**28 मार्च, लन्दन**

India Office गया। भाग्यवश राघोगढ़ सम्बन्धी पूरी फाइल मिल गई। लगभग उसमें 500 पत्र होंगे। फाइल का नम्बर 43 है। ....सवा तीन बजे Lincoln's Library गया। राजकुमार सीतामऊ से मिला, चाय पी। आठ बजे Holmes के चेम्बर में गया।

**30 मार्च, लन्दन**

....डेढ बजे ब्रिटिश म्यूजियम पहुँचा, कुछ कागजात राघोगढ़ में भूल गया था। डेढ़ बजे वापिस आया। ढाई बजे वापिस गया।

**1 अप्रेल, लन्दन**

Sir Gilbert Walker, F. R. S., Sir Henry Sharp, Prof. Brunt चाय के लिए आए। सात बजे बैरिस्टर मैनेल और उनकी पत्नी भोजन के लिए आये नौ बजे गये।

3 अप्रेल

साढ़े सात वजे King Henry IV नामक थेटर देखने गया। N.M.Campwala वम्वई वाले ने जवरदस्ती निमंत्रण कर बुलाया इस कारण गया।

6 अप्रेल, लन्दन

मैं 'महावीर तथा चंद्रात्रेय Oxford, Cambridge की नाव-दौड़ देखने गये।

13 अप्रेल, लन्दन

....ब्रिटिश म्यूजियम होकर सवा चार वजे घर आया। डूंगरपुर महाराज नागेन्द्रसिंहजी, पोकरन कँवर भवानीसिंहजी, कुचामन ठाकुर सा. के छोटे भाई प्रतापसिंहजी, छोटे उदयपुर के पराक्रमसिंह तथा पुष्पसिंहजी के साथ भोजन किया। ग्यारह वजे सोया।

19 अप्रेल, लन्दन

....रणजीतसिंह वीकानेर के वड़े जागीरदार थे उनको महाराजा ने 1922 में देश निकाला दे दिया ....उनके लड़के भागीरथसिंहजी मिलने आये Archibishop of Cantbury का सवा सात वजे गुड फ्राइडे का Address सुना।

20 अप्रेल, लन्दन

....Tunbridge Wells महाराज सरदारसिंहजी से मिलने गया। उन्होंने उनके लड़कों की शिक्षा के लिए सम्मति देने को वुलाया था। उन्होंने लंच मेरे लिए वनाया....

26 अप्रेल, लन्दन

....आज H. M. C. Harris भोजन करने आया....High School Ajmer में 1913 से 1932 तक हैड मास्टर था।

12 जून, लन्दन

...9.40 की गाड़ी से Oxford Sir W.Holdsworth से मिलने गया। Holdsworth वहां नहीं थे इस कारण इधर-उधर Oxford देखा। 4-5 वजे तक Mr. Tod, Oriel College के Senior Tutor से मिला। उसने चाय वगैरा का प्रवन्ध किया। 7.45 वजे Sir Holdsworth से मिला, उसने सहायता करने का पूर्ण विश्वास दिलाया....

13 जून, लदन

....चेम्वर गया दिन भर काम ही करता रहा। चार से पौने सात तक डाक्टर कटियाल ने नैपाली मिनिस्टर तथा सर तेज वहादुर सप्रू को पार्टी दी उसमें सम्मिलित हुआ।

**18 जून, लन्दन**

Terms माफ़ करने की अर्जी पेश की....Holdsworth ने सहायता देने का वचन दिया। Mr Fitzgerald ने भी Mr. Tophin को लिखा तथा Benchers को भी....फिर House of Lords गया....दस साढ़े दस बजे Mr. Bernard Shaw का लेक्चर सुना।

**8 जुलाई, लन्दन**

....आज बनेड़े से मानजी की "लन्दन में भारत के विद्यार्थी" और उपाध्याय की "प्रण-पालन" पुस्तकें आईं....कस्तूर बाई के देहान्त के समाचार आये।

**29 जुलाई, लन्दन**

....स्नान कर तैयार हो...प्रो. मदन गोपाल को श्रीवास्तव का सूट तथा पुस्तक जाकर दी....सवा ग्यारह बजे जस्टिस पुलन से मिला, उन्होंने चीफ जस्टिस सर सुलेमान के नाम मेरे लिए बहुत बढ़िया पत्र लिखा।

**11 अगस्त, लन्दन**

....एक घण्टा लैटिन तथा इटालियन भाषा पढ़ी....साढ़े छह बजे बाग़ में घूम प्रिंसिपल गोखले से मिलने गया।

**22 अगस्त, लन्दन**

....ब्रिटिश म्यूजियम के लिए रवाना हुआ। W.Spencer,New Oxford Street के यहां हस्तलिखित पुस्तकों तथा चित्रों का संग्रह देखने गया।

**5 सितम्बर, लन्दन**

ज्योतिलाल महरोत्रा जो झांसी का था वह आया अपने विवाह वगैरा की सारी व्यवस्था सुनाई कि किस तरह राजकुमारी कांकेर से हरिद्वार में प्रेम हो विवाह हो गया।

**7 सितम्बर, लन्दन**

....कांकेर की राजकुमारी का विवाह झांसी के महरोत्रा ज्योतिलाल से हुआ। यह विचित्र विवाह हुआ जहाँ राजपूत तथा खत्री जाति का संयोग हुआ। कांकेर की रानी विधवा है वह तथा उनकी लड़की और ज्योतीलाल लंदन में रहते हैं। उन्होंने मुझे ता. 10 को अपने साथ ठहरने का निमंत्रण दिया।

**3 अक्टूबर लन्दन**

11.10 पर बरमिनघम पहुँचा....प्रो. एस. बेकर से मिला। बहुत ही भलमनसाहत से पेश आए।

**8 अक्टूबर, लन्दन** ।

····इलाहाबाद हाईकोर्ट जज पुलन चाय पर आए....उसके बाद सवा छह बजे डा. C J. Coloumbus जो रियासतों के Instrument of Accession तैयार कर रहे हैं आए ।

**10 अक्टूबर, लन्दन**

....रायल ऐशियाटिक सोसायटी में गया वहां 'राज-रत्नाकर' तथा 'जयदेव विलास' ग्रन्थ देखे । भीमसिंहजी का जन्म वि.सं. 1711 का ही है ।

**20 अक्टोबर, लन्दन**

····National Catholic चर्च में पूजा देखने गया । वहां से मि. वेवलमिटन की मोटर में उनके घर गया....जहां से कविवर शेक्सपीयर का जन्म स्थान देखने गया । साढ़े सात बजे थियोसोफिकल सोसायटी में वक्तृता सुन 9 बजे घर आया....दिन भर उपवास था ।

**14 नवम्बर, लन्दन**

महा. नागेन्द्रसिंहजी का पत्र आया कि डूंगरपुर का Instrument of Accession मेरी सलाह से बनाना चाहते हैं ।

**28 दिसम्बर**

बादाम के बिस्कुट बनाए तथा अखरोट-चिलगोजा पाक....सवा दो बजे Rev. Old का निमंत्रण था । दस बजे रात को लौटा ।

**31 दिसम्बर**

महाराज नागेन्द्रसिंहजी वस्तर की महारानी तथा उनके पति प्रफुल्लकुमार भंजदेव के साथ केंसिन्गटन पैलेस मैनशन में ठहरे थे....मिलने गया, वहीं फलों का लंच किया ।

**1936**

**13 मार्च, लन्दन**

....भोजन मेरे लिए तथा सर्जन पारधी के लिए बनाया । सर्जन पारधी महाराष्ट्रियन ब्राह्मण हैं । इन्होंने 37 वर्ष पहले यहाँ एक यूरोपियन महिला से विवाह कर लिया और फिर भारत नहीं लौटे····भारतीय विद्यार्थियों की बड़ी सहायता करते हैं तथा इनकी स्त्री भी भली है ।

**25 मार्च, लन्दन**

मिस्टर विलसन के पास महारानी कांकेर के मुकदमें के बारे में गया....फिर नागेन्द्रसिंहजी से मिला....साढ़े सात बजे हम दोनों वाइसराय के विदा भोज में गए....400 मनुष्य थे ।

**27 मार्च, लन्दन**

....'बाथ' में Romans के स्नानागार बड़े सुन्दर और रमणीय हैं....उस समय के शीशे के नल वग़ैरा विद्यमान हैं। 'वेल्स' का गिरजाघर 13वीं शताब्दी में बना था।

**28 मार्च, लन्दन**

....लंच के लिए Sir Philip Dowson M.P. को बुलाया। लंच लेकर Sir Philip घर आए और सवा तीन तक मेरे यहां बैठे रहे।

**2 मई, लन्दन**

....डा. कोलम्बस तथा उनकी भतीजी चाय पर आए।

**6 मई, लन्दन**

....साढे छह बजे Lincoln's Inn पहुँचा जहां मेरा Call था आज मुझे बैरिस्टर बनाया फिर लार्ड रसल ने वक्तृता की।

**6 मई, लन्दन**

....स्नान भजन कर बादशाह की रजत जयंती का जुलूस देखने गया....बहुत ही ठाट से निकला....भारत के राजाओं में बीकानेर, कश्मीर तथा पटियाला के थे। नवाब उमर हयात खां और Sir Joseph More तथा उनकी धर्मपत्नी थी। सवा तीन बजे युवराज-युवरानी धर्मपुर आये।

**20 मई, लन्दन**

....सात बजे भारतीय पोशाक पहनकर ट्रिन्टी कालेज डबलिन के डिनर में Mayfair होटल गया वहां कई भारतीय अफ़सरों से मिला।

**21 मई, लन्दन**

....माजी साहिब नरसिंहगढ़ से मिलने गया।

**22 मई, लन्दन**

....मानसा राव सज्जनसिंह के भाई यशवन्तजी तथा हिम्मतसिंहजी का निमंत्रण था ख़ूब ख़ातिर की और मुझे मिलाने के लिए औंध के कुमार, डॉ. घोष, मिस्टर जयकर के पुत्र तथा उसकी अंग्रेज़ पत्नी, मि. बनर्जी आदि को निमन्त्रण दिया।

**20 जून, कोलोन**

....2.57 की गाड़ी से बर्लिन के लिए रवाना हो गया। Cologne साफ़ सुथरा शहर है। गिरजाघर बहुत अच्छा है। 10.34 स्टेशन पहुँचा मिस्टर ड्रेहैम स्टेशन पर मिले ... 7 मार्क में होटल में कमरा लिया।

**21 जून**

'पोस्टडम' के प्राचीन राजभवन और नगर देखने 10.30 बजे रवाना हुआ.... राजभवन झील के उस पार Frederic the Great ने बनाए थे....एक प्राचीन भवन है तथा दूसरा नवीन....दोनों ही अद्वितीय हैं। Frederic कुत्तों को चाहने वाला था....अपने ग्यारह कुत्तों तथा घोड़ों की स्मृति बनवाई।

**27 जून, वियना**

....यहां के राजभवन बड़े सुन्दर हैं....अकबर और जहांगीर के समय का चित्र संग्रह देखा, बड़ा सुन्दर है।

**28 जून, बुडापेस्ट**

....दस से एक तक नगर, राजभवन आदि देखने गया....यहां के राजमहल भी बहुत सुन्दर हैं और कई अंशों में वियना से भी बढ़कर है....

**1937**

**26 जनवरी, कुचामण**

....जोधपुर के राजवैद्य पं. मदनलालजी शास्त्री से भेंट हुई....अनुभवी वैद्य हैं.... रहने वाले देसूरी के हैं और इनके पिता पं. परमानन्दजी प्रसिद्ध वैद्य थे।

**31 जनवरी, आगरा**

....शाम को 6 बजे कोटला गए, फ़िरोज़ाबाद तक अच्छी सड़क है....आगे 9 मील कच्चा रास्ता है। कोटला छोटा सा एक हज़ार मनुष्यों का नगर है।

**8 फरवरी, जयपुर**

....सामोद रावलजी से मिलने गया जिन्होंने बड़ा ही प्रेम दिखाया।

**14 फरवरी**

....श्रीमान् युवराज साहब ने अपने मुंह से 500 रु. माहवार तनख़ा के लिए फ़रमाया और मैंने मंजूर किया।

**1939**

**11 जनवरी, जोधपुर**

**Saw Col. Field at 10.30 with Thakur Saheb. Saw the Judicial Minister Kr. Harnath Singh.**

17 फरवरी, दिल्ली

Met. Raja Bahadur Kushal Pal Singhji and Sir Abdul-Halim Ghaznavi.

26 फरवरी, ग्वालियर

Went to Morar to see Lt. Col. Jadava who intrcduced me to Capt. B T. Samant and Maj. Shitole.

28 फरवरी, ग्वालियर

....Went to Residency. Saw Resident and had interesting talk with him. He gave valuable piece of advice regarding the drafting of memorial.

13 मई, पूना

Went to Alienation office and studied the Residency Records.

14 मई, पूना

Went to Bharat-Itihas-Samshodak-Mandal; Saw old paintings of Raṇa Amar Singh I of Udaipur, Gajsingh of Jodhpur and Raja Umed Singh of Shahpura.

29 मई, पूना

At 7-30 went to Itihas-Samshodak-Mandal to read a paper on Shivaji's relation with Rana Rajsingh.

1 जून, पूना

Got up early morning and went to Alandi to have darshan of Gyaneshwar Maharaj Samadhi..................went to see the Yuvraj of Dharampur.

2 जून, नासिक

Reached Nasik and from there proceeded to Trimbakeshwar.

4 जून, बम्बई

Went to attend the lecture of Babu Rajendra Prasad, the President of the Congress.

8 जून, बम्बई

Went to see Elephanta caves.

9 जून बम्बई

Went to see Yogi Bhagwandas ji who was to enter an airtight grave for 9 hours. In the evening, again went at 6 when he was to be taken out.

12 जून

Reached Chota Udaipur at 12 ... Kumar Parakrama Singh came to receive me at the station.

25 जून, इन्दौर

Left for Onkareshwar and reached there at 6.20. After bath in the Narmada and darshan of Onkareshwar took meals at 10.30.

2 अक्टूबर, जयपुर

....रावलजी दलेलसिंह आदि से फोन पर बात की....प्रि. कन्हैयालालजी माथुर से मिल डिग्गी के राव संग्रामसिंह से मिल, होम डिपार्टमेंट गया। कुँवर दलेलसिंह ने ऐतिहासिक गवेषणा विभाग के सुपरिन्टेंडेंट मिस्टर बृजनारायण अग्रवाल से मिलाया जिन्होंने सारा विभाग दिखाया।

7 अक्टूबर, सौरभजी (सोरों)

साढे तीन से साढ़े चार बजे तक कुलगुरु के पास अपना वंश वृक्ष तैयार किया। राजगुरु दुर्गादत्त के घर आया....दो बजे तक काम किया।

1 दिसम्बर, बनेड़ा

An aeroplane of Rajputana Flying Club, Ajmer landed here but I was working at the Fort, therefore did not go to see it. I sent mother, wife and children to see it.

1940

1 जनवरी, रतलाम

साढ़े आठ बजे रतलाम पहुँचा....रास्ते में डूंगरपुर दरबार के छोटे भाई नागेन्द्रसिंहजी मिले....उन्होंने खूब फल खिलाए।

25 जुलाई, नई दिल्ली

साढ़े सात बजे डा. अन्सारी के भाई नाबीना हकीमजी के पास रा.कु. बलभद्रजी राघोगढ़ को ले गया फिर डी. किलबर्न I. P. जो यहां पुलिस के सीनियर सुपरिन्टेन्डेन्ट हैं, के यहां चाय के लिए गया।

**26 जुलाई, मथुरा**

वैद्य हरिदासजी से रा.कु. राघोगढ़ व रा.कु. प्रतापसिंहजी की जांच कराई।

**3 अगस्त, दौलताबाद (आगरा)**

....यहां पर शिशोदिया राजपूत और चमार ज्यादा हैं। राजपूतों की दो पार्टियां हैं। एक का मुखिया दुर्गाप्रसाद, एक का मुन्शीसिंह।

**22 सितम्बर, मथुरा**

...तांगे में गोवर्धन होता हुआ यतिपुरा पहुँचा फिर गोवर्धन गया....मानसी गंगा में स्नान कर शास्त्रीजी के भाई गोवर्धनकृष्ण कुटी में रहते हैं, मिलने गया।

**16 अक्टूबर, राघोगढ़**

....वालामेट गया वहां पर एकनाथ की समाधि पर वि.स. 1732 ज्ये. शुक्ला 10 का शिलालेख देखा जिसमें खीची राजा गरीबदास का नाम था। वहां से दावदपुर ठाकुर जगन्नाथसिंहजी से मिलने गया जिनके पास 5-7 हस्त-लिखित ग्रन्थे, उनमें राघोगढ़ के राजा धीरजसिंह वि.सं. 1745-83 के समय का लिखा 'पृथ्वीराज रासो' था····डोंगर के मन्दिर के वैरागी के पास भी हस्तलिखित ग्रन्थ थे उनमें आलम प्रकाश प्रधान था।

**17 अक्टूबर राघोगढ़**

····बारह बजे तूमनखेड़ी गया और वहां भी वि.सं. 1732 का खीची नरेश गरीबदास, राजकुमार राजा दीपशाह का शिलालेख देखा और वहां की बेवा जागीरदारनी के यहां दो हस्तलिखित ग्रन्थों की जिल्द देखी....एक में "जयसिंहप्रकाश" (राघोगढ़ के खीची नरेश जयसिंह)····पं: लक्ष्मी नारायण खेड़ापति के यहां "बिहारी सतसई" पर अच्छी हस्तप्रति थी।

**14 जनवरी, पुष्कर**

....मिश्रीलाल भंवरलाल पन्डे के पास बनेड़े के ऐतिहासिक कागज़ देखने गया। वि.सं. 1770 का राजा सुलतानसिंह का पट्टा तथा वि.सं. 1804 का राजा सरदारसिंहजी का पट्टा देखा।

**30 जनवरी**

मातेश्वरी का देवलोक माघ शुक्ला 3 सं. 1997 सवा ग्यारह बजे हो गया.... ....मैं सीधा श्मशान गया और आहुति दी....मेरा भाग्य था कि अन्त्येष्टि में शामिल हुआ। मातेश्वरी साक्षात् देवी थी....मृत्यु भी उत्तम दिन हुई, जब सब भोजन कर चुके थे।

**20 फरवरी, राघोगढ़**

....महा. ग्वालियर की शादी नेपाल के राजा शमशेर जंग की दोहिती से कल हो रही है। राजमाता की ओर से निमन्त्रण आया, जिसका जवाब दिया।

**1 जुलाई, उदयपुर**

शाम को 6 वजे दावड़ा और रींछड़ा के केस के लिए प्रधानमन्त्री विजय-राघवाचार्य के पास मैं और दरबार गए....उनको केस भली-भांति समझाया।

**16 जुलाई, इलाहाबाद**

सवा नौ बजे यहां के प्रमुख वकील प्यारेलाल बनर्जी के पास गए व डा. अस्थाना को बतलाया....उन्होंने एतराज बतलाया....दोनों में नाइत्तफाकी होने से डा. सेन से सलाह करने गए तो उन्होंने बनर्जी से इत्तफाक किया।

**7 नवम्बर, दिल्ली**

सर वी. एल. मित्तर, एडवोकेट-जनरल के पास पहुँचे। उन्होंने केस बनाकर पेश करने को कहा और राय की फीस 1200 रु. बताई।

**1942**

**27 फरवरी, कुचामन**

....श्री प्रताप की धर्मपत्नी के लिए भागवत 2 खण्ड 8/- स्त्री-सुबोधिनी 2-12-0, गृह-स्वर्ग 11-8-0 जो आगरे से लाया था देने के लिए श्रीमती माजी साहिबा के पास भेजे....फिर माजी साहिबा ने अन्दर बुलाया....राणी सा. से मिले....8.30 बजे लौटा।

**17 मार्च**

मंगलवार का व्रत था सो सुन्दरकांड का पाठ किया।

**17 अप्रेल, जयपुर**

....वैद्यजी ने महामहोपाध्याय गिरिधरजी शर्मा, प्रिंसीपल संस्कृत कालेज से मिलाया। बंगले लौट, भोजन कर, श्री प्रताप की धर्मपत्नीजी से मिला.... बड़ी सभ्य और विदुषी महिला है....

**23 सितम्बर लखनऊ**

....12 बजे की गाड़ी से लखनऊ पहुंचे....सीधे 16 क्लाइड रोड गया....प्रताप मिले....बड़ी खातिर की....प्रताप की धर्मपत्नी स्वयं भोजन के समय उपस्थित थी। शाम को अमीनाबाद, चौक गया....4 जिल्दें खरीदीं।

**24 सितम्बर, लखनऊ**

प्रताप के लिए नोट लिखता रहा....12 बजे प्रताप से मिला, नखास से थोड़ी दूर मस्जिद के पास से रास्ता है। आधे घंटे बात कर, सामान ख़रीद, वापिस लौटा, सरकार की संक्षिप्त औरंगज़ेब....पुस्तकें ख़रीदी....

**10 फरवरी, उदयपुर**

....दो से साढ़े तीन बजे मोतीलालजी वोहरा के यहां मेवाड़ के राणा के पहले राजवंश की उनके खेत में घंटी (टोकरिया) मिली, उसे देखने गया....

**13 फरवरी, कुशलगढ़**

....9.30 बजे राजमाता सा. का बुलाना हुआ....उनसे मिलने गया। शाम को मंगलेश्वर जहां प्राचीन महादेव का मन्दिर है, देखने गया....इस स्थान पर प्राचीन नगर भी बसा हुआ मालूम देता है....

**16 फरवरी, कुशलगढ़**

....रावों की छतरियां देखने गया....वहां पर अखेराजजी का शिलालेख मिला जिसमें उनके आगे राजा का नाम दर्ज है और पिता का नाम, वंश और देव शरण का संवत् दिया है....

**18 फरवरी, कुशलगढ़**

....छतरियों पर फिर शिलालेख पढ़ने गया....मगरदा के खंडहर देखे....यह राजा मकरध्वज की राजधानी थी....

**1 मार्च, अजमेर**

....नौ बजे ओझाजी (गौरीशंकर ही०) से मिलने गया....ग्यारह बजे जीतमलजी (मेहता) से मिल, चित्र देखने का समय नियत किया। साढ़े पांच बजे ढाई दिन का झोपड़ा देख, चित्र देखने गये।

**2 अप्रेल, जयपुर**

....रिकार्ड आफिस गया....मौलवी साहब गलत रास्ते पर काम कर रहे थे। पता लगाया तो भीमसिंहजी (बनेड़ा राज्य के संस्थापक) राजकुमार बेदर-वख़्त की सेवा में स्वर्गवासी हुए....

**3 अप्रेल, जयपुर रिकार्ड आफिस**

....दरबार भीमसिंहजी के 9 और 17 जुलाई सन् 1694 के पत्र जो राज-कुमार बेदर-वख़्त की फौज से आए थे, पढ़े गए और 26 अगस्त को बेदर-

वख्त की फौज से समाचार आए कि भीमसिंहजी की रानी-पद्मसिंह (बीकानेर वाले) की पुत्री मना करने पर भी सती हुई....

**12 अप्रेल, बृजनगर (झालावाड़)**

....श्री परमानन्द पुस्तकालय गया जहां पुस्तकों का अच्छा संग्रह है....

**13 अप्रेल, बृजनगर (झालावाड़)**

....प्रख्यात साहित्य-सेवी गिरिधरजी नवरत्न राजगुरु से भेंट हुई....महाराजा बारह बजे पूजा करने पधारे....बाद में गिरिधरजी के घर गये....दोनों पुत्र ईश्वरलालजी, परमेश्वरलाल....तीनों पुत्रियाँ शान्ता, सुशीला और विमला तथा पौत्र योगेश्वर से भेंट हुई---सारा कुटुम्ब विद्वान और कवि है। गिरिधरजी नागर ब्राह्मण हैं और तीन-चार साल से नेत्रहीन हैं। इन्होंने 20-25 ग्रन्थ रचे हैं....4 वजे चन्द्रभागा नदी पर चन्द्रावती नगर के खंडहर देखे....पाटन के मन्दिर भी देखे....वहां से सीधे नगर के पुस्तकालय गए....

**14 अप्रेल, ब्रजनगर (झालावाड़)**

....शाम को साढ़े पांच वजे मऊ मैदाना के लिए प्रस्थान किया। ये खीचियों की राजपूताना में सबसे प्राचीन राजधानी थी और 1715 के लगभग इनको यहां से निकाला गया। अब भी किले के खण्डहर उनकी समृद्धि के सूचक हैं। जगतसिंह हाड़ा के देहावसान पर यह परगना बनेड़ा राज्य के संस्थापक भीमसिंह को भी औरंगजेब बादशाह ने दिया था।

**6 नवम्बर ब्रजनगर, (झालावाड़)**

....गागरोनगढ़ देखने गया। किलेदार सा. ने किला अन्दर से दिखाया.... किला विशाल और कारीगरी का नमूना है।

**7 नवम्बर**

....गागरोन के पुराने ग्रन्थ देखने गया....खींचियों के सम्बन्ध में कोई बात नहीं मिली....वहां से सीधा झालरापाटन सिटी पं. शिवशङ्करजी के यहां ग्रन्थ देखने गया। पं. गिरिधरजी शर्मा से मिला....

**10 नवम्बर**

....भवानीदास वैरागी, पुजारी मन्दिर पीपाजी को, राघोगढ़ इतिहास गवेषणा और साहित्य ख़रीदने के लिए पचास रुपये महीने पर मुकर्रर किया।

**1944**

**14 मई, हरिद्वार**

....प्रातःकाल उठ, गंगा पर स्नान संध्या की। वहां से लछमन भूला, स्वर्गाश्रम हो वापस हरिद्वार लौटे....लौट कर ब्रह्मकुण्ड (हर की पेड़ी) पर विधिपूर्वक पंडितजी महाराज की अस्थि का प्रक्षेपण किया और फिर कुशाव्रत घाट पर पिंड-श्राद्ध किया। इसके बाद में कई पंडों से ऐतिहासिक सामग्री प्राप्त की। नई बात यह मालुम हुई—I, सं. 1753 में राजा सूरजमल काबुल के मुहिम में जाते समय हरिद्वार गए। II, राजा सुलतानसिंहजी के, सरदारसिंहजी के अलावा एक और कुंवर थे जिनका नाम उदयसिंहजी था। III, सुलतानसिंहजी ने 1770 में हरिद्वार की यात्रा की....गंगाजी की आरती देखी।

**18 मई, जयपुर**

साढे छः बजे मेल आने पर अजमेर के लिये रवाना हो गये। मैं किशनगढ़ पर मित्र ख़ान साहब तजमुल हुसैन से मिलने उतर गया।

**10 जुलाई, बनारस**

भँवरबाई को राजघाट स्कूल ले गया। वहां परीक्षा आदि करा दूसरी कक्षा में भर्ती कराया। वहाँ से लौट, गंगा स्नान कर, श्री काशी विश्वनाथजी के दर्शन करने गए....पूजा की....मणिकर्ण घाट जा, बनेड़े और राघोगढ़ के पंडे त्रिलोकीनाथ का पता लगाया....कचौड़ी गली में रहते हैं। पंडाजी बाहर थे....मुनीम से कागज़ देखे....क्रमवार नहीं थे....भोजन कर विश्वनाथजी की झांकी देख सोए।

**15 जुलाई, कलकत्ता**

मिस्टर लहरी के यहां 28 Elgin Road पर गया, वहीं ठहरा....साढ़े आठ बजे Sir Jadunath Sarkar से मिलने 125 Lake Terrace गए। बनेड़ा-राघोगढ़ इतिहास की बात की....

**16 जुलाई, कलकत्ता**

....नौ बजे इम्पीरियल पुस्तकालय गया वहां से पौने तीन बजे लौटा.... Sir Jadunath Sarkar से मिलने गया....उनके साथ बनेड़े के कई अख़बारात देखे....

**18 जुलाई**

....फलकूजी पर विष्णुपद समक्ष तथा अक्षय वट के नीचे गया....श्राद्ध किया....

**3 अक्टूबर, दिल्ली**

....आज अर्द्धाङ्गिनीजी का देहान्त तीन बजे हुआ ।

**19 अक्टूबर, बनेड़ा**

....आज जावद से सासुजी के अमावस्या को स्वर्गवास के समाचार आए....

**16 नवम्बर, हरिद्वार**

....साढ़े दस बजे के लग-भग हरकी पेड़ी ब्रह्म-कुण्ड पर सासुजी का अस्थि-प्रक्षेप कर्म किया और फिर कुशाव्रत घाट पर हवन व पिण्ड-दान दिया ।

**17 नवम्बर, गढ़मुक्तेश्वर**

....साढ़े सात बजे गाड़ी गढ़मुक्तेश्वर पहुँची । तांगा करके स्नान के लिए धाराजी पहुंचे । ग्यारह बजे करीब वहां से लौटे ...पंडों (बनेड़े के) की तलाश की । पहले एक पंडा निरर्थक ही अपने घर ले गया जा अकेला ही सीसोदियों का ठेकेदार बन रहा था, उसके पास गोविन्दसिंहजी का परवाना जरूर था पर हम लोगों ने उसकी अवहेलना की । उसके पश्चात् बाज़ार में मन्दिर पर पांच पंडों ने अपनी अपनी बहियें लाकर दिखाई । दो पंडों के पास बनेड़े तथा उदयपुर के काग़जात थे । कश्मीरीलाल के पास राजा सुलतानसिंहजी का सं. 1768 का पट्टा तथा 1777 के पट्टे थे । यहां पर खोज की जाय तो उपयोगी ऐतिहासिक सामग्री उपलब्ध हो सकती है....

**18 नवम्बर, दिल्ली**

....Grindlay Bank जाकर type-writer ले आए....

**1945**

**26 जनवरी, बनेड़ा**

....नौ बजे घर पहुँचा....पिताजी के दर्शन किए....पिताजी के कष्ट था....मेरे पहुंचने से उनको विश्राम मिला तथा मुझे आशीर्वाद दिया....पूज्य पिताजी का ढाई बजे स्वर्गवास हो गया । देहान्त सौम्य और शांत था । दाह संस्कार 4 से 6 बजे के बीच हुआ । पिताजी महान् योगी थे....

**12 मई, राघोगढ़**

....कचहरी से बारह बजे लौटा....दिन भर काम करता रहा । आज शनिवार का व्रत था । शाम को सेठ घासीलाल नीमखेड़ी वाले ने राज्याभिषेक के उपलक्ष्य में पार्टी दी । सबसे सुन्दर प्रबन्ध था और बड़ी भक्ति से पार्टी की । दिन में श्रीमती रानी साहिबा ने एक फेहरिस्त भेजी, उसमें उन्होंने कई गिन्नी और मोहरें राज्याभिषेक के समय ख़र्च की और बहुत सा रुपया बांटा ।

राणा अमरसिंहजी को विदाई में क्या दिया जावे? ....इस सम्बन्ध में बुलाया। मैंने रानी साहिबा को खुले शब्दों में निवेदन किया कि इस तरह लापरवाही से खर्च करना अनुचित है और रियासत फिजूल खर्च बरदाश्त नहीं कर सकती है। उन्होंने राजासा. की सहमति से खर्च होना बतलाया और राजा सा. ने इसे स्वीकार किया। राजा सा. से उनके शराब के नशे में किए हुए वादों का उल्लेख किया और शहादत में रानी साहिबा ने स्वयं को पेश किया....दोनों के समक्ष में हुई बात स्पष्ट थी।

**13 मई, राघोगढ़**

....साढ़े-तीन बजे श्रीमती रानी साहिबा मिलने को पधारीं। मैंने उनको तीन उपदेश दिये। (1) अपने पति को सद्मार्ग पर लाना क्योंकि उनकी कामवासना, मदिरा पान की आदत बढ़ रही है (2) स्वयं चरित्र को उज्ज्वल करना (3) अपने पति के कार्य में सहयोग देना, उनके जीवन को सुखी बनाना। कई बातें ऐसी स्पष्ट कहीं कि उनका मुख सूज गया और बड़ी नाराज़ मालूम हुई। मैंने स्पष्ट कह दिया था कि मुझे उनकी नाराज़ी से किंचित् मात्र भी डर नहीं है। मैंने अपना कर्त्तव्य समझ उनको उपदेश दिया है।

**15 मई, राघोगढ़**

....कई मसलों पर अपनी राय दी—श्रीमती रानी सा. की मांग पर एक तगड़ा नोट लिखा जिसमें उनको यह बतलाया कि इस ज़माने में मोहर और गिन्नी की क्या क़ीमत है और रियासत का रुपया किस तरह उड़ाया जाता है....आगे सब बात निश्चित करने पर रुपया दिया जाया करे....

**26 मई, पुष्कर**

....स्नान कर संध्या की....टाट बाबू बंगाली साधु से मिलकर डेढ़ बजे अजमेर लौटे।

**15 सितम्बर, गुना**

....पंडितजी के पास गया....विद्या, अक्षय की कुण्डली बताई....अक्षय की कुण्डली अत्युत्तम बताई—उसकी कुण्डली के, मेरे लिए दो कुयोग बताए—एक स्त्री की मृत्यु और दूसरा....

**1946**

**9 मार्च, बनेड़ा**

शाम पाँच बजे राजाधिराज तथा युवराज सा. ने मिलने बुलाया—उन्होंने

प्रकट किया कि कुछ उमराव अधिकार छोड़ना चाहते हैं इसलिए वे भी सम्मिलित होना चाहते हैं....जागीरदारों के अन्तिम दिन आ रहे हैं।

**14 मार्च, बनेड़ा**

शाम को दरबार सा, युवराज सा, तथा भंवर सा. ने सलाह के लिए बुलाया—उनकी आपसी नाइत्तफाकी के बारे में साफ़ कहा।

**18 अप्रेल, गुमानपुरा, डूंगरपुर**

मैं डूंगरपुर दरबार से मिलने डूंगरपुर गया....दफ्तर में डेढ़ घण्टे बातें हुई.... फिर दरबार ने प्रतापगढ़ दरबार से मिलाया। उनके साथ लंच ले, ढाई बजे गुमानपुरे आया।

**25 अप्रेल, डूंगरपुर**

बिनौरे का भोजन बनवाया—लड्डू, गुलाब-जामुन, दही-बड़े, आइसक्रीम, बड़ी-पूरी बनाई....निमंत्रण करने किले पर गये—राजा सा. राघोगढ़, युवराज चंदिया, रा.कु. मानसिंहजी, गुमानसिंह, महाराज धीरजसिंहजी नरवर, रानी सा. बनेड़ा, युवरानी सा. बनेड़ा, राजरानी सा. सादड़ी, युवरानी चंदिया, बहुरानी सा. बनेड़ा, छोटी कुंवारी सा बनेड़ा पधारी....अच्छा जलसा रहा।

**31 जुलाई, डूंगरपुर**

दरबार की जनम-गांठ थी....किले पर गया। राजाधिराज सा. ने ताज़ीम प्रदान की।

**9 अगस्त, डूंगरपुर,**

साढ़े तीन बजे की गाड़ी से अजमेर के लिए रवाना हुए—हटूंडी पर डा. रामरक्षपाल तथा सिद्धिशंकर राय व पं. हरिभाऊ उपाध्याय भी मिल गये।

**15 दिसम्बर, बनेड़ा**

....आज सं. 1825 में रचा हुआ तोमर बख्तसिंह का चरित्र मिला....इसमें बनेड़े का इतिहास दिया है....भीमसिंह का लिखा है और राजा रायसिंह के क्षिप्रा युद्ध का वर्णन है। पंडितजी के पुस्तकालय में अमूल्य ग्रंथ हैं।

**29 सितम्बर, उदयपुर**

....राव सा. मनोहरसिंहजी बेदला होम मिनिस्टर के पास गया और उनसे कनकजी को बेल पर छोड़ने को कहा....उन्होंने कैबिनट के सम्मुख प्रस्ताव रखने को कहा....घर लौटा....विद्यापीठ वाले 'पृथ्वीराज रासो' लाए....जांच

की....कनकजी भी पेशी पर गए....मजिस्ट्रेट सा. नहीं आए तो पेशी नहीं हुई। प्रजा मण्डल के सदस्यों से मिला।

**22 अक्टूबर, उदयपुर**

....बारह बजे प्रो. असावा शाहपुरा प्रजा मण्डल के प्रधान परामर्श करने और पुस्तकें देखने आए....दिन भर उनसे बातें कीं।

**25 अक्टूबर, उदयपुर**

श्यामसुन्दरजी पुरोहित माफ़ी की मिसलें लाए।

**1947**

**28 फरवरी, इन्दौर**

....राघोगढ़ युवराज सा. का जन्म हुआ....ठीक आठ बजे जन्म हुआ। राजा सा. के पास गया....उनको बधाई दी। जन्म कुण्डली बनाई....मीन लग्न निश्चिय किया। कुण्डली के फल सुनाए, फिर युवराज सा. को देखा....रानी सा. को कुण्डली सुनाई....वहां से लौट, साढ़े तीन बजे मोटर द्वारा राघोगढ़ के लिए रवाना हुआ।

**10 अगस्त, दिल्ली**

....ट्रेन 8 बजे दिल्ली पहुँची....सीधे मिनर्वा होटल गये परन्तु वहां स्नान नहीं किया ...वापिस गए। वल्लभभाई पटेल और पोलिटिकल सेक्रेट्री के नाम पत्र भेजे। पोलिटिकल सेक्रेट्री का लेटर आ गया....सरदार पटेल का कोई प्रत्युत्तर नहीं आया।

**11 अगस्त, दिल्ली**

....सरदार पटेल के यहां से फोन आया कि कल सुबह साढ़े आठ बजे मिलेंगे....तीन बजे सेक्रेटरी मिस्टर राजेन्द्रसिंहजी रंधावा से मिलने गया।

**12 अगस्त, दिल्ली**

सरदार पटेल से मिलने औरंगज़ेब सड़क पर गए....दस मिनट राजा साहब से बातें कर हुक्म कि प्रधान सेक्रेटरी मि. मैनन से मिलें। वहां से लौट मि. मैनन द्वारा 3 बजे मिलने का समय नियुक्त किया।....तीन बजे मि. मैनन से नहीं मिल सके।....मि. मुन्शी मिले....केस बताया तो कहा कि 10-15 दिन बाद आवें।

**7 नवम्बर, दिल्ली**

....साढ़े सात बजे गाड़ी दिल्ली स्टेशन पहुँची....सीधे कोरोनेशन होटल पहुँचे। Hon ! Sir B. L. Mitter K. C. S. I. Advocate General को फोन पर मिलने का समय तय किया। उन्होंने केस बनाकर पेश करने के लिए कहा और राय की फीस 1200 मांगी।

# मेरे पिता श्री

मेवाड़ तथा बनेड़ा के अनेक परिवारों में पिता को 'काकासा' कहने की परम्परा है। तदनुसार मैं तथा मेरे भाई-बहन भी अपने पिताश्री को 'काकासा' के सम्बोधन से सम्बोधित करते थे। अतः इस लेख में भी 'काकासा' के सम्बोधन से उनका उल्लेख करूंगा।

मेरी डेढ़ वर्ष की अवस्था में मेरी माता माधुरीजी का देहान्त हो गया। उसी समय से 'काकासा' मेरे पिता व माता सम्मिलित रूप से हो गये। काकासा की डायरी से पता चलता है कि सन् 1944 में मुझे तथा मेरी माता को वे अजमेर, आगरा, दिल्ली, बड़ौत (मेरठ), हरिद्वार, ऋषिकेश, स्वर्गाश्रम, लक्ष्मण झूला व जयपुर की यात्रा पर ले गए थे। उस समय की मुझे कोई स्मृति नहीं है।

अक्टूबर सन् 1944 से सन् 1947 तक पहले कुछ महीने मेरे दादा रामनाथजी व बाद में मेरी बड़ी बहन शतरूपाजी ने मुझे संभाला। इसी अवधि में मुझे याद है कि एक बार काकासा अपने कमरे के बाहर रखे तख्त पर मुझसे खेलते-खेलते ही नहाने चले गए तो इस पर मैं रोने लगा। वे निर्वस्त्र साबुन लगे शरीर से ही स्नानागार से तुरन्त मुझे मनाने बाहर निकल आए। यही उनकी पहली स्मृति मुझे है।

सन् 47 में शतरूपाजी का विवाह हो गया। उसके बाद सन् 47 से सन् 1952 तक तो मैं निरन्तर काकासा के सानिध्य में रहा। उन्होंने मुझे अपने पास रखकर स्वयं पढ़ाया, स्कूल में नहीं डाला। मुझे रामायण, महाभारत व पुराणों की कथाएं भी सुनाते थे तथा संस्कृत व अंग्रेजी का अभ्यास कराते थे। विशिष्ट व्यक्तियों के सामने मुझसे कथाएं दोहराने को कहते थे तथा संस्कृत के श्लोक व अंग्रेजी की कविताएं पढ़वाते थे। इसके फलस्वरूप मेरे बारे में यह मिथ्या धारणा फैल गई थी कि मुझे फ्रेंच आदि कई विदेशी भाषाओं का ज्ञान है। इसी समय राजश्री-फिल्मस के स्वामी श्री ताराचन्द बड़जातिया के पिता श्री मोहनलालजी ने काकासा को लिखे एक पत्र में मेरे संस्कृत ज्ञान की प्रशंसा की थी।

बचपन में बनेड़ा में मुझे सन् 1949 में एक बार बहुत तेज ज्वर चढ़ गया था तथा सन्निपात के प्रभाव में बहकी-बहकी बातें करने लगा। काकासा को राघोगढ़ से बुलाया गया। मुझे भीलवाड़ा अस्पताल में कोई दो महीने से अधिक रहना पड़ा था। काकासा मेरे साथ रहे। मेरी सेवा शुश्रूषा की। मैं बिगड़े

मियादी बुखार से पीड़ित था। स्वस्थ होने पर काकासा ने अजमेर से नियमित रूप से अंगूर भिजवाने का प्रबन्ध किया ताकि मैं शीघ्र खोई शक्ति को प्राप्त कर सकूं।

सन् 52 से मार्च 56 तक मैं बनेड़ा पढ़ा। काकासा हर महीने मुझे संभालने आते थे। प्रति सप्ताह मुझे व मेरे ज्येष्ठ पिता पं. शिवनारायणजी जिन्हें हम बाबूसा कहते थे, को पत्र लिखते थे। मेरे लिए खाना बनाने तथा देखभाल को मेरी सबसे बड़ी बहन सुनिआजी को तथा उनके इन्दौर चले जाने पर हमारी एक रिश्तेदार जग्गोबाई को बनेड़ा में रखा था। छुट्टियों में मैं राघोगढ़ चला जाता था।

जुलाई 56 से अप्रेल 58 तक मैं जोधपुर तथा जुलाई 58 से जयपुर में पढ़ता रहा। इस अवधि में मुझे संभालने हर दूसरे-तीसरे महीने आते रहते थे। छुट्टियों में मैं राघोगढ़ जाता ही रहता था। वहां से वे जहां भी जाते, मुझे यात्रा में साथ ले जाते थे।

राघोगढ़ में मैं सदा उनके साथ रहता था। शाम को वे जब भ्रमण को निकलते, मैं भी उनके साथ रहता था। यहां यह उल्लेख करना चाहूँगा कि बनेड़ा में भी मुझे साथ घूमने ले जाते थे। मुझे याद है कि धाराधर मोराधर के पहाड़ों से जड़ी-बूटियां लाने से एक दिन पहले उनकी अक्षत रोली तथा ताम्बे का पैसा भेंट कर विधिवत् पूजा कर उन्हें निमंत्रण दे आते थे। राघोगढ़ दुर्ग के चारों ओर सघन प्राकृतिक दृश्य था तथा राघोगढ़ राज्य में भी कई रमणीक स्थल थे। इन सब जंगलों में उनके साथ जाता था। वहां के जंगलों में लगे करौंदों के फूलों की महक अब भी मेरे को सुवासित करती रहती है। राघोगढ़ में जंगली जानवर भी उनके साथ खूब देखे। सड़क पर जब जीप में जा रहे होते थे तथा कोई जंगली जानवर उस समय सड़क पार करता तो राजा सा. बलभद्रसिंहजी व काकासा जानवर के दाये व बायें आने से शकुन-अपशकुन का विचार करते थे। प्रायः जीप या स्टेशन वेगन को राजा साहब चलाते थे तथा काकासा उनके साथ की आगे की सीट पर बैठते थे तथा मैं उनकी गोद में बैठता था। काकासा ने मेरा पालन-पोषण एक राजकुमार की तरह किया था और वे स्वयं इस बात का उल्लेख कभी-कभी कर देते थे।

काकासा ने यात्राएं बहुत कीं। उनकी यात्राएं बहुउद्देशीय होती थीं....यथा मित्रों से मिलना, परिवारजनों, संबंधियों एवं मित्रों के सुख-दुःख में सम्मिलित होना, विवाह तथा मृत्यु के अवसरों पर सामाजिक कर्त्तव्य का पालन, राजाओं के संरक्षक तथा कानूनी सलाहकार का दायित्व निभाना, ऐतिहासिक वस्तुओं को देखना, उनका संग्रह करना, तीर्थाटन एवं देशाटन करना आदि। मैंने उनके

साथ दिल्ली, बम्बई, जयपुर, लखनऊ, नैनीताल, आगरा, फतेहपुर, सीकरी, मथुरा, वृन्दावन, इन्दौर, ग्वालियर, रतलाम, उज्जैन, पंढरपुर, औरंगाबाद, अजन्ता एलोरा, अजमेर, इन्दौर, कोटा की अनेक यात्राएँ की। गागरोन, मउमैदाना, नरवर व ग्वालियर के इतिहास प्रसिद्ध दुर्ग देखे। यात्राओं में कपड़े रखने का एक काला बक्स, फलों की टोकरी, बिस्तर-बन्द, किताबों का बक्स, तथा पानी का बादला तो प्रायः हमेशा साथ रहता था। इसके अलावा और छोटे मोटे नग हो जाते थे। सफ़र में अधिक सामान होने से असुविधा अवश्य होती थी। सफ़र में रेल्वे स्टेशन पर ही स्नान कर लेते थे।

काकासा बहुत स्वाभिमानी एवं निर्भीक थे। राजाओं से वे बराबरी से बात करते थे। जो राजा उनसे आयु में छोटे थे उन्हें वे पुत्रवत् मानते थे।

वे राजाओं में रहे किन्तु सामान्य से सामान्य व्यक्ति से प्रेम भरा मानवीय व्यवहार करते थे।

मुझे याद है कि सामान्य कार्यकर्ताओं को भी जीप में अपने साथ आगे की सीट पर बिठा लेते थे। रुडयार्ड किपलिंग की 'If' (इफ) कविता की निम्न पंक्तियाँ उन पर पूर्ण रूप से लागू होती थी।

**If you can talk with crowds & keep your virtue or walk with Kings—nor lose the common touch.**

काका साहब हँसमुख अवश्य थे किन्तु क्रोधित होने में भी उन्हें समय नहीं लगता था। क्रोध में जोर-जोर से फटकारने लगते थे, यद्यपि उनका यह क्षणिक रोष किसी गलत बात के विरुद्ध होता था, किसी व्यक्ति विशेष के विरुद्ध नहीं।

उनके हृदय में किसी के प्रति दुराग्रह की भावना नहीं रहती थी। गुना के एक कांग्रेसी नेता इनकी निन्दा करते थे परन्तु काकासा हमेशा उनसे हँसकर मिलते थे एवं परिहास में उन्हें अपना एक कपूत बेटा कहकर पुकारते थे।

प्राचीन वस्तुओं के संग्रह का उन्हें बेहद शौक था। घण्टों बिना किसी झुंझलाहट के कबाड़ियों के यहां बड़ी सूक्ष्मता से प्राचीन पुस्तकों एवं पाण्डुलिपियों को खोजते रहते थे। उन्हें प्राप्त कर बनेड़ा तथा राघोगढ़ में बिखरी पाण्डुलिपियों को मुझे तथा अन्य उपस्थित व्यक्तियों को साथ बिठाकर ग्रन्थों को व्यवस्थित कराते थे।

एक बार किसी से संबंध बना लेने पर वे आजीवन उसे निभाते थे। अपने इसी गुण के कारण उन्होंने अपनी सांसारिक महत्त्वाकांक्षाओं को गौण रखा। राजा बलभद्रसिंहजी ने मुझ से कहा था कि सन् 1936 में इंग्लैंड से लौटने पर टाटा ग्रुप ने उन्हें 5000 रु. मासिक पर अपना कानूनी सलाहकार नियुक्त करना चाहा था तथा स्वतंत्र प्रेक्टिस करने की भी छूट देने का आश्वासन दिया था परन्तु राजा-महाराजाओं के साथ अपने पुश्तैनी संबंधों को बनाए रखने को उन्होंने प्राथमिकता दी और प्रलोभन को ठुकरा दिया। अपनी योग्यता के आधार पर यदि वे कानूनी प्रेक्टिस करते तो देश के नामी वकीलों में उनकी गणना की जाती एवं उच्च अथवा संघीय न्यायालयों के न्यायाधीश होना तो निश्चित था। इसी प्रकार किसी बड़ी रियासत में उच्च पद प्राप्त करने की भी उनकी लालसा नहीं रही और बनेड़ा तथा राघोगढ़ सदृश छोटी रियासतों का उन्होंने साथ नहीं छोड़ा। इस प्रसंग में कई बार मेरा उनका विवाद भी हुआ था कि वे राजाओं के लिए अत्यधिक परिश्रम कर अपने स्वास्थ्य की अवहेलना कर रहे हैं....यहाँ तक कि मैंने उनको बचकाना किस्म की धमकी भी दी थी कि यदि वे मेरी बात मानकर राघोगढ़ नहीं छोड़ेंगे तो मैं इस संसार को ही छोड़ दूंगा। मेरी बात उनको लगी और उन्होंने राघोगढ़ छोड़ने का आश्वासन दिया। उस समय लिखे पत्र में मुझे उन्होंने लिखा कि यदि मैंने संसार छोड़ा तो यह उनके लिए प्राण लेवा आघात होगा। उनके परम मित्र पं. विश्वनाथजी शास्त्री ने भी मेरी भावनाओं को समझने का उनसे अनुरोध किया।

काकासा के जीवन का स्वर्णिम काल इंग्लैंड में व्यतीत हुआ था। वहां के प्रबुद्ध वर्ग से उनकी मित्रता रही। इंग्लैंड के कई संसद-सदस्य यथा सर फिलिप डासेन तथा प्रसिद्ध न्यायविद् सर विलियम होल्डवर्थ आदि उनके घनिष्ठ मित्रों में थे। इंग्लैंड में उनकी सच्चरित्रता तथा भारतीय संस्कृति के ज्ञान की धाक जमी हुई थी। अनेक अंग्रेज़ उनके शिष्य हो गए थे। भारतीय चित्रकला आदि के सम्बन्ध में वे उनसे जानकारी प्राप्त करते थे। यदि वे भारतवर्ष नहीं लौटते तो विश्व में अपना स्थान अवश्य बना लेते। डॉ. कोलम्बस ने उनके देहावसान पर मुझे लिखा था कि:—

"He was a deeply religious and good man and you should feel proud to be his son."

इंग्लैड के अपने दो अनुभव मुझे सुनाये थे। एक बार इंग्लैंड के एक कर्नल ने भारत की निन्दा की तो उन्होंने उसे duel द्वन्द्व के लिए निमंत्रित किया।

द्वन्द्व में उसे चित कर दिया तो कर्नल एकदम चिल्लाया कि अब भारत को Home Rule यानि स्वायत्तता दे देनी चाहिए। दूसरी घटना यह थी कि एक अंग्रेज़ महिला ने कहा कि भारतीय पुरुष बहुत कामी होते हैं। इस पर काकासा ने उन्हें बड़े आदर से कहा कि जो सच्चे भारतीय हैं वे एक निर्वस्त्र स्त्री की ओर आंखे उठाकर भी नहीं देखेंगे। काकासा का तात्पर्य था कि सच्चे भारतीय सच्चरित्र होते हैं। इंग्लैंड में भारतीय विद्यार्थियों की भी उन्होंने भरपूर सहायता की थी। छोटा उदयपुर रियासत के कुमार पराक्रमसिंह जो रियासतों के विलीनीकरण के पश्चात् I. A. S. में आ गए थे, वे अपने पत्र दिनांक 26 जून 1936 में काकासा को लिखते हैं :—

"You have been indeed the God father of the Indian students here. I may be allowed to say that no man has done so much for the Indian students here as you have done."

इंग्लैंड में उनके प्रशंसक मित्रों में—प्रफुल्लचन्द्र भंजदेव बस्तर, उनकी महारानी, कांकेर की महारानी. महाराजा नगेन्द्रसिंह I C S., कुमार पराक्रमसिंह चौहान, कुमार नरेन्द्रसिंह महीदा, कुमार हिम्मतसिंह, कुमार यशवंतसिंह मानसा, प्रतापसिंह कुचामन, रावत संग्रामसिंह सामोद, पराक्रम बेन भिजवा, के.डी. ढोलकिया, सरदार अर्जुनसिंह, राजेन्द्रसिंह रंधावा, मोहिन्दरसिंह रंधावा, राव बहादुर जी. आर. वर्वे दीवान साँगली, एम. पी. श्रीवास्तव, डॉ. तुलपुले, गजेन्द्रसिंह कुनाड़ी, डॉ. कटियाल, सी.बी. पटेल, डी.सी. सेठिया, महारानी नरसिंहगढ़, रहमान, श्रीमती जामखंडी तथा सुश्री धर्मशीला। अंग्रेज़ मित्रों में प्रमुख थे—डॉ. कोलम्बस, प्रो. सेन, सर लिंडन मैकेंज़ी, सर थामस एडलसटन एम.पी., सर फिलिस डॉसन, एम.पी. कैथरीन तथा रौलेन्ड कैनस्टर, प्रो. विलियम हाल्डसवर्थ प्रो. Fitzgerald, प्रो. Wortley, Prof Smally Baker, Rev. ओल्ड बरनाल्ड, केप्टन स्टीफेन, जी. मेनले, मि. मिटन, बेरिस्टर ग्राइम डेक्सन, बैरिस्टर विल्सन, बैरिस्टर एडी प्रोफेसर होल्डन आदि थे। उनका सर स्टेफर्ड क्रिप्स से भी परिचय था। डॉ. कोलम्बस तथा सर लिन्डन मैकेंज़ी से तो इन्होने जीवन भर सम्पर्क बनाये रखा। जब राघोगढ़ राजा साहब इंग्लैंड गये तो काकासा ने डा. कोलम्बस तथा सर लिन्डन मैकेंज़ी को परिचय पत्र लिखकर दिये। अपने अंगरेज़ मित्रों को चाय-पान अथवा भोजन पर वे निमंत्रित करते रहते थे तथा उनके यहां भी इसी उद्देश्य से जाते थे। कृष्ण मेनन उनके साथ लिंकन्स इन में थे। लंदन प्रवास के दौरान सर तेज बहादुर सप्रू से भी उनकी भेंटे हुई थीं। लंदन में रहते उन्होंने 1935 एक्ट के तहत कई राज्यों का Instrument of Accession संबंधी मसविदा तैयार किया था तथा बस्तर का मुकदमा लड़ा था।

काकासा त्यागी अवश्य थे किन्तु विरक्त नहीं। उन्होंने यह महसूस किया था कि छोटे-छोटे राज्यों के कार्यों में उलझ कर मैंने व्यर्थ में अपना जीवन नष्ट किया। इस बात का उल्लेख उन्होंने अपनी वसीयत में भी किया है।

प्रत्येक की सहायता करना वे अपना परमधर्म समझते थे। जाति अथवा धर्म के नाम पर वे किसी से भेद नहीं करते थे। अनेक मुसलमान भाइयों, अल्प संख्यकों एवं कमज़ोर वर्ग के लोगों को वे राघोगढ़ तथा अन्यत्र ले गए तथा उन्हें नौकरियाँ दिलवाईं। बनेड़ा के एक तम्बोली परिवार के लड़के को तथा राघोगढ़ के एक हिन्दू सिलावट परिवार के लड़के को पढ़ा लिखा कर चिकित्सक बनवाया। संस्कृत का निम्न श्लोक उनके व्यक्तित्व पर पूरी तरह लागू होता है :—

नत्वहं कामये राज्यं, न स्वर्गं न पुनर्भवम्
कामये दुःखतप्तानां
प्राणिनामार्तिनाशनम्

(मुझे संसार का राज्य नहीं चाहिए—स्वर्ग भी नहीं, मोक्ष भी नहीं, मैं तो केवल दुःखी व्यक्तियों के दुःख दूर करने की आकांक्षा रखता हूँ)

काकासा अपने पिता के प्रति असीम श्रद्धा रखते थे–यहाँ तक कि उनके द्वारा प्रचलित एक श्लोक को प्रत्येक पारिवारिक समारोह, विवाह आदि की पत्रिकाओं में उद्धृत करते थे :—

कार्य्यं स्वकीयं हृदये विदित्वा, कृत्वानुकम्पां मयि माननीयाः।
सुहृद्वरैर्वंशजनैश्च सार्द्धं, कुर्वन्तु पादार्पणमत्र विज्ञाः॥

दीपावली, क्रिसमस तथा नव-वर्ष के उपलक्ष्य में भेजे जाने वाले शुभ-कामनाओं के कार्डों पर युवावस्था में तो निम्न संदेश लिखते थे :—

"Look upward and onward"--कार्ड के ऊपर अपना मोनोग्राम भी छपवाते थे–प्रौढ़ावस्था में कार्ड के ऊपर अथर्ववेद के एक श्लोक का अनुवाद छपवाते थे। वह निम्न प्रकार है :—

"May all betide us good for body mind and soul. May we live long to see many a day of active life" Atharva Ved 1.4.4.

सन् 1938 में राघोगढ़ के जंगल में एक चमकीला पत्थर पाया गया था उसको काटने व तराशने पर उसमें प्राकृतिक ॐ लिखा पाया गया। इसकी

प्राण-प्रतिष्ठा करवाकर उन्होने इसे पूजा में रख लिया और प्रतिदिन उसका जल से अभिषेक कर पूजा करते थे। पुरुष सूक्त तथा सुन्दर काण्ड का पाठ व "ॐ नमो भगवते वासुदेवाय" का जप करते थे। कभी-कभी महिम्नस्तोत्र का पाठ भी करते थे । पूजा के समय पीताम्वर पहनते थे। पूजा का कोई निश्चित समय नहीं था। बनेड़ा में बचपन में सायंकाल के समय उनके कमरे के छत पर घूमते-घूमते 'ॐ नमो भगवते वासुदेवाय:' 'ॐ नम: शिवाय' गायत्री-मंत्र तथा अन्य कई मंत्रों का मुझसे जप करवाते थे। रक्षा बन्धन व ऋषि पंचमी के पर्वों पर यथा संभव बनेड़ा आते थे। श्रावणी में तर्पण आदि कर नगर के बाहर स्थित कुण्ड से अन्य ब्राह्मणों के साथ शिव महिम्न स्तोत्र का पाठ करते हुए सिद्धेश्वर महादेव के मन्दिर तक आते थे। वहां आरती कर फिर घर आते थे।

अपनी स्वयं की माता के अलावा उन्होंने तीन अन्य महिलाओं को माता स्वरूप मान रखा था—इनमें उनकी बड़ी माता पं.नगजीरामजी की धर्मपत्नी हंसा बाई, उनके प्राध्यापक प्रो. लालजी श्रीवास्तव की धर्मपत्नी तथा सावित्री गर्ल्स कालेज अजमेर की संस्थापिका श्रीमती रामप्यारी चंद्रिका तथा रानी चन्द्रकांता कुमारी बनेड़ा, धर्मपत्नी राजाधिराज अमरसिंह बनेड़ा थीं। उक्त तीनों महिलाएँ भी उनको अपना धर्मपुत्र मानती थीं।

अपने पुत्र व पुत्रियों के अलावा अपने भतीजे, भतीजियों, भांजे, भांजियों, विशेषकर अपने भतीजे प्रो. सत्यदेवजी, युवराज प्रतापसिंह बनेड़ा के पांचों पुत्र-पुत्रियों, राघोगढ़ राजा बलभद्रसिंह तथा उनकी पत्नी अपर्णाकुमारी को भी वे अपनी सन्तान तुल्य समझते थे।

मेरी माता की असामयिक मृत्यु, मेरे भाई विद्याजी को अपने अनुरूप न पाने, अपनी अपूर्ण महत्त्वाकाक्षाओं की पूर्ति मेरे में प्राप्त करने की इच्छा तथा अपने नैसर्गिक व स्वाभाविक स्नेही स्वभाववश मेरे पर काकासा की अत्यधिक अनुकम्पा थी।

सन् 1960 में मेरा ऑपरेशन इन्दौर हुआ तो मेरे पास से मेरे स्वस्थ न होने तक वे हिले भी नहीं तथा रात दिन साथ रहे। जब आपरेशन में अधिक समय लग गया तो एक दम घबरा गये—यद्यपि यह उनके स्वभाव के विरुद्ध था परन्तु यह मेरे प्रति उनके स्नेह और करुणा का द्योतक था। मुझे हमेशा सद्-उपदेश देते रहते थे। लार्ड बेकन को बहुधा उद्धृत करते रहते थे। मैं बहुत पढ़ता था किन्तु लिखने का अभ्यास नहीं करता था। मेरा अध्ययन विस्तृत होता था किन्तु गहन नहीं—इस कारण मैं परीक्षाओं में विशेष सफलता नहीं

प्राप्त कर पाता था—इस परिस्थिति में वे मुझे वेकन के निवन्धों से कुछ अंश उद्धृत कर प्रेरित करते रहते थे—वे अंश हैं :—

1. Some books are to be tasted others to be swallowed & some few to be chewed & digested

2 Reading makes a free man, conference a ready man and writing an exact man.

जव उन्होंने भारतीय कला भवन को सुन्दर प्राचीन चित्र भेंट किए तव मेरी अल्पायु ही थी किन्तु उन्होंने रायकृष्णदासजी को यह सूचित किया था कि यदि चित्रों को प्रकाशित किया जाय तो उनकी मृत्यु के वाद चित्रों की मुद्रित प्रतियाँ मुझे दी जांय।

दिसम्बर 61 में अस्वस्थ होने पर मेरे अध्ययन में विघ्न पड़ जाने से मुझे सूचना भी न दी—किन्तु मुझे किसी तरह पता लग गया और मैं राघोगढ़ पहुँच गया तथा मेरे ज़ोर देने पर इन्दौर इलाज कराने के लिए सहमत हो गये। जव इन्दौर के लिए राघोगढ़ दुर्ग से स्टेशन वेगन में लेटे हुए वाहर निकले तो अनेक नागरिक विदा करने एकत्र हुए तथा सड़क के दोनों ओर अनेक लोग खड़े थे। उनसे वात करते वे कह रहे थे कि मैं स्वस्थ हूँ पर अक्षय के ज़ोर देने के कारण जांच के लिए जा रहे हैं और शीघ्र ही लौटेंगे परन्तु राघोगढ़ कभी नहीं लौटे। वह भाव विह्वल दृश्य अभी भी मेरी स्मृति में अमिट हैं। इन्दौर से कुछ दिन वाद ही उन्होंने मुझे अध्ययन के लिए जयपुर विदा किया तथा उनकी आंखों से अश्रु गिरते देख हृदय विह्वल हो गया। उस अस्वस्थता के बीच में वे एक वार अजमेर आये तो मैं उनसे मिलने गया। यही मेरी उनसे अंतिम भेंट थी उस समय उनका स्वास्थ्य गिर रहा था—मन से कमज़ोर हो गए थे—शरीर पीला पड़ गया था पर यह आशा नहीं थी कि हमें छोड़ जायेंगे। 11मार्च को तार आया कि उन्हें वनेड़ा लाया जा रहा है। मैं तथा मेरे बड़े भाई विद्याजी तुरन्त भीलवाड़ा पहुँचे। वहां रेल्वे फाटक के पास ज्यों ही मैंने उनकी कार का दरवाज़ा खोल काकासा पुकारा,उसी क्षण उनका देहांत हो गया। जैसे वे मेरे से मिलने की ही प्रतीक्षा कर रहे थे। वीमारी में उनके साथ मेरे ज्येष्ठ पिता श्री शिवनारायणजी, फूफा रामचन्द्रजी, वड़ी वहनें, भाणजे जगदीश व सत्यनारायण, राघोगढ़ के राजा वलभद्रसिंह तथा उनकी रानी साहवा व डॉ. शंकरलाल थे। मुझे वावू साहव ने वतलाया कि जव काका साहव को यह भान हो गया कि उनका अंत निकट है तो उन्होंने संसारिक वातें करना त्याग दिया तथा मौन रहकर ईश्वर भजन करने लगे। जन्मभूमि वनेड़ा से इतना मोह था कि वावू साहव के इस प्रस्ताव

को कि अंतिम समय पास के तीर्थ स्थान ओंकारेश्वर या उज्जैन में वितायें तो उन्होंने ठुकरा दिया तथा बनेड़ा के लिए रवाना हो गए ।

उनके देहांत ने मुझे निर्जीव कर दिया—यह बात हमेशा कचोटती रहती है कि मैं अभागा उनकी सेवा नहीं कर सका और उनकी अनेक आकांक्षाओं में से एक की भी पूर्ति नहीं कर सका। अस्वस्थता की अवस्था में भी वे मुझे उच्च शिक्षा हेतु इंग्लैंड भेजने के लिए पत्र-व्यवहार कर रहे थे—विधि का विधान विचित्र है।

उनकी इच्छाओं के अनुरूप मैंने उनके द्वारा संगृहीत समस्त प्राचीन चित्रों को उदयपुर के राजकीय संग्रहालय एवं पाण्डुलिपियां राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्टान, जोधपुर को भेंट कर दीं। भेंट की हुई पाण्डुलिपियां प्रमुख तौर से संस्कृत, प्राकृत, हिन्दी, राजस्थानी व मराठी भाषाओं में हैं। कुछ फ़ारसी फ़रमान हैं तथा कुछ पुस्तकें उर्दू में भी हैं। पाण्डुलिपियाँ वेद, वेदांग, धर्म, दर्शन, मंत्र, तंत्र, ज्योतिष, कोष, राजनीति, संगीत, शिल्प-वास्तु, आयुर्वेद तथा साहित्यिक सभी प्रकार के विषयों और विधाओं से संबंधित हैं। वेद और वैदिक वाङ्मय में 1523 वि.सं. की शतपथ ब्राह्मण की प्रतिलिपि, सं. 1506 में प्रतिलिपित कुण्ड-मण्डप विधि, प्रवन्ध-दीप, और्ध्व वैदिक-विधि, नवरात्र पद्धति, संस्कार विधि (श्री वास्तु विवेकिनी टीका), गिरिधर कृत संस्कार कौमुदी तथा शांखायन शाखा से संबधित सौत्रामणि- मैत्रा वरुण प्रयोग, पुराण साहित्य में गणेश पुराण तथा पूतना वध आख्यान (मराठी अनुवाद सहित), दार्शनिक साहित्य में हरिहराद्वैत, निम्बार्क-शांकराद्वैत सिद्धि, अमृतराय भट्ट का वेदान्त सार पद्यमाला, तन्त्र साहित्य में महीधर नागर कृत मन्त्र महोदधि (नौका टीका सहित), जैन साहित्य में समन्त भद्र स्वामी कृत और विद्यानन्द की अलंकार टीका से युक्त्यानुशासन तथा समन्त भद्रस्वामी द्वारा रचित बृहद् शांति स्तवन अत्यधिक महत्त्वपूर्ण हैं। इसी प्रकार संस्कृत काव्यों में संक्षेपावचूरि टीका सहित शिशुपालवध का अपना महत्त्व है जिसमें संभवतः पहली बार इस रहस्य का उद्‌घाटन होता है कि माघ के पिता श्रृंगदत्त थे। अमरुक शतक की सूर्यदेव विरचित श्रृंगार-तरंगिणी टीका, आभाणक शतक, संस्कृत तथा हिन्दी भाषांतर युक्त कवि कुशल देव विरचित उम्मेदसिंह चरित (मूल प्रति), एकोत्तरशत (कत्रोरशत) भाषा, भाव दीपिका टीका, भोलानाथ कृत कृष्णलीला सटीक गोवर्द्धनोक्ति शतक, धनाराम पाठक कृत भर्तृहरि नीति शतक टीका, महाराजा माधव चरित्र, वैजनाथ शर्मा कृत वैजनाथ काव्य रत्नावली, सरदार नृप विलास काव्य तथा त्रिलोचन भट्टाचार्य कृत नीति कुसुमाञ्जलि जैसी रचनाएं भी भेंट किए संग्रह में हैं।

व्याकरण, कोश तथा छंद साहित्य में कवि रहस्य (टिप्पण सहित),

जगन्नाथ शर्मा कृत वासुदेवकवि रहस्य, षट्कारक-व्यवहार-परिच्छेद (महा-महोपाध्याय रत्न पाणि कृत), एकाक्षरी कोश, धनञ्जय नाम माला, वृत्त पादप, वृत्त-रत्नाकर (समय सुन्दर कृत टीका सहित), वृत्त रत्नाकर(श्री कण्ठ भास्कर कृत टीका युक्त), सरस्वती तीर्थ विरचित काव्य प्रकाश टीका तथा आयुर्वेद ग्रन्थों के शतशः ग्रन्थों में तत्व भार्गव (वररुचि कृत), राम शर्मा प्रणीत रोग विनिश्चय टीका और ज्योतिष परक साहित्य में वेदांगरायकृत गिरिधरानन्द, जीवनाथ कृत भाव-प्रकाश और संवत् 1715 वि. से 1964 वि. तक के लगभग 800 पंचांगों का संग्रह इस संकलन के महत्त्व को दर्शाते हैं।

हिन्दी-राजस्थानी तथा इतर भाषा के विरचित साहित्य का भी अपना एक मनोरम स्थान है। इस साहित्य में भी संस्कृत साहित्य की भांति विविध विषयों के ग्रन्थ हैं। मासिक और वार्षिक वैष्णव पर्वोत्सवों पर प्रकाश डालने वाले ग्रन्थ, आयुर्वेद, ज्योतिष, इतिहास, पुराण, ख्यात, बात, वंशावली, छन्द शास्त्र, भक्ति साहित्य, वर्णक काव्य तथा पत्र लेखन विषयक साहित्य इस संग्रह की प्रमुख विशेषता हैं।

हिन्दी साहित्य के प्रसिद्ध कवि चैनराम द्वारा प्रणीत भारतसार चंद्रिका, अद्भुत राम-चरित्र, दशकुमार नाटक भाषा, सांगानेर निवासी रामचन्द्र दुबे (उपनाम चन्द्र कवि) कृत सवाई जयसिंह चरित्र, बुद्धिविलास, अंक-बत्तीसी, प्राणनाथ कृत विराट चरितामृत (शिव पुराण गत), कविकलानिधि कृत संभरी युद्ध, राज बुधसिंह कृत शेरप्रकाश, प्रताप कवि कृत जयसिंह प्रकाश, कायस्थ-गोत्र-विवरण, महाराव हनुमन्तसिंह कृत पातशाही वृतान्त, हेमरत्न कृत गोरा बादल चरित, जटमल प्रणीत गोराबादल चरित चौपई, खिड़िया जगा कृत रतन-रासो व राठौड़ रतनसिंह महेश दासोतरी वचनिका, राजाधिराज विजयसिंह का गुणराज ग्रन्थ, जोधराज कृत हम्मीर हठ, करणीदान कृत सूरज प्रकाश, नरहरिदास बारहठ कृत अवतारचरित, सायाँ भूला विरचित नाग-दमण उल्लेखनीय हैं जिनमें से अनेक रचनाएँ अज्ञात कवियों की एवं दुर्लभ है। कुछेक रचनाएँ प्रकाशित हो चुकी हैं पर शोधार्थियों के लिए इन सबका फिर भी महत्त्व बना हुआ है।

इन ग्रन्थों में राजा-महाराजाओं और शूर सामंतों तथा प्रसिद्ध पुरुषों की प्रशंसा में लिखे गए सैकड़ों डिंगल गीत, कवित्त, दोहे और प्रशस्तियों का भी बड़ा अनूठा संग्रह है।

मेवाड़ के सीसोदियों, राठौड़ों, देवड़ा, हाडा तथा खीची चौहानों, सोलंकियों आदि से संबंधित वंशावलियों तथा गोत्राचार, महाजनों की जातियों

का वर्णन, नगर-वर्णनात्मक गज़लों तथा फल-फूल, पक्षी, पकवान, अश्व आदि विषयक चितावणियों या कुतूहलों का संकलन भी इस संग्रह की शोभा है।

संत साहित्य, भक्ति साहित्य तथा शृंगार परक रीति साहित्य से संबंधित अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ इस संग्रह में विद्यमान हैं। छंद चिंतामणि (कृष्ण कवि प्रणीत), छंद-रत्नावली (हरिरामदास निरंजनी), छन्दसार (नारायणदास वैष्णव), सद सिणगार पिंगल जैसे छंद शास्त्रीय ग्रन्थ तथा अमृत सागर, अश्व-शास्त्र, काल ज्ञान (रस रत्न सागर), यन्त्रराजकरण भाषा, मेघमाल संवत्-सार जैसे आयुर्वेद, पशु-विज्ञान तथा ज्योतिष विज्ञान परक साहित्य, सुरतरंग जैसे संगीत शास्त्रीय ग्रन्थ और स्त्री, पुरुष, मित्र, गुरु, पिता, पुत्र आदि के परस्पर पत्र-व्यवहार से संबंधित विधि विधान दर्शाने वाली रचनाएँ भी इस संग्रह में मिलेंगी।

गुटकों में अज्ञात व अप्रकाशित कवियों की कविताएँ, कवित्त, सवैया, दोहा, चौपाई, सोरठा तथा छंद हैं जो प्रायः अन्यत्र देखने को नहीं मिलते। जिज्ञासु विद्वान इनका लाभ उठा सकते हैं।

ग्रन्थों के अलावा इस संग्रह में बनेड़ा, कुचामण व राघोगढ़ सम्बन्धी अनेक दस्तावेज हैं जो तत्कालीन, राजनीतिक, आर्थिक, प्रशासनिक, व्यापारिक, सामाजिक और सांस्कृतिक गतिविधियों पर प्रकाश डालते हैं। कुछ चित्रित ग्रंथ हैं। ये सब ऐतिहासिक-सांस्कृतिक व चित्रकला के शोध में लाभकारी होंगे।

सम्पूर्ण संग्रह में सबसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ गोरा-बादल पर है। गोरा-बादल 14वीं शताब्दी में गहलोत वंश के प्रसिद्ध वीर थे जिन्होंने मेवाड़ के महाराणा रतनसिंह को अलाउद्दीन की क़ैद से मुक्त कराने तथा पद्मिनी के पातिव्रत्य की रक्षा के लिए प्राण त्याग दिए थे। यह ग्रन्थ राजस्थानी भाषा की प्राचीन रचना है। इसकी रचना हेमरतन ने महाराणा प्रताप के मन्त्री भामाशाह के अनुज ताराचन्द के अनुरोध पर सादड़ी (मेवाड़) में की थी। इसमें कई घटनाएँ कवि कल्पित ज्ञात होती हैं परन्तु यह मेवाड़ के मंत्रियों के संकेत पर लिखा गया था अतः इसे ऐतिहासिक ग्रन्थ कहना अनुचित न होगा तथापि इसमें लिखी घटनाओं पर आगे गहन शोध की आवश्यकता है।

काकासा केवल संग्रह मात्र नहीं करते थे अपितु आयुर्वेद तथा ज्योतिष का व्यावहारिक ज्ञान भी रखते थे। शहतूत, अनार, नींबू, नारंगी के शरबत मुरब्बे, गुलकंद, कमल पाक तथा आयुर्वेद की अन्य औषधियां अपने तथा अपने

परिवार के सदस्यों तथा मित्रों के लिए अपने निरीक्षण में बनवाते थे। कमल-पाक मुझे बहुत प्रिय था। खगोल-शास्त्र में भी उनकी रुचि थी। मुझे छत पर टहलते हुए नक्षत्रों का ज्ञान कराते रहते थे। काकासा बहुमुखी प्रतिभा के धनी थे। दुर्भाग्य यही रहा कि राजाओं के कार्य में अपनी व्यस्तताओं के कारण वे अपने ज्ञान व अनुभव से संसार को लाभान्वित न कर सके।

काकासा को सांस्कृतिक व ऐतिहासिक धरोहर के संचय का शौक था परन्तु धन अथवा जायदाद के संचय का नहीं। अपने पूर्वजों के मकानों को ही वे सुधरवाते रहे और पृथक् से कोई नया मकान अपनी सुविधानुसार नहीं बनवाया। जमीनें नहीं खरीदी। बाग-बगीचे नहीं लगवाये। पूरा जीवन विद्यार्थियों की सहायता करने, बेरोजगारों को रोजगार दिलाने, राजाओं के कार्य में लिप्त रहने, ऐतिहासिक शोध के लिए सामग्री एकत्र करने तथा सहायता को आए व्यक्तियों की सहायता करने में ही उन्होंने लगा दिया था। जीवन भर विश्राम नहीं किया। जब मैं विश्राम करने की प्रार्थना करता था तो वे कहते थे कि उनके लिए Rest is in the grave (मरणोपरान्त विश्राम) था। उनकी आकांक्षा To die in Harness थी। ऐसा उन्होंने मुझे अपने एक पत्र में भी लिखा था।

उनके स्वास्थ्य तथा कुशलता के लिए मैं हमेशा चिंतित रहता था। बचपन में भी जब वें निश्चित समय पर यात्रा से नहीं लौटते थे तो मैं रोने लगता था। राघोगढ़ के उदेमहल की छत या दुर्ग के प्रांगण में एक चबूतरे पर एकलिङ्ग के पास बैठकर मंत्रोचारण करता हुआ उनके सकुशल लौटने की प्रार्थना करता था।

काकासा का वर्ण अति गौर था। कद मध्यम से कम था किन्तु हड्डियों का ढांचा बड़ा होने से वे ठिगने नहीं लगते थे। आंखें विशाल थी। ललाट चौड़ा था। मस्तक के बीच में लाल रंग का तिल था। स्कंध बड़े थे। सीना चौड़ा था। प्रौढ़ावस्था में पेट बढ़ गया था। शरीर गठीला और सीने पर घने बाल थे। उनके शरीर की बनावट तथा रंग उनके पिता पर गया था तथा मुखाकृति उनकी माता पर। पूजा के समय जब वे पीताम्बर पहनते थे तो बहुत कुछ बुद्ध की तरह लगते थे। चेहरा चमकता था। इन्दौर से सर्ज के ढेरों सूट सिलवाकर लाए थे जो आजीवन चले। इंगलैंड से एक बहुत ही सुन्दर रेशम का नाइट सूट लाए थे। उसे मैंने विद्यार्थी अवस्था में पहना था। उनके और भी अनेक कपड़े मैंने उनके जीवन काल में ही पहनकर फाड़े। जब खुला सूट पहनते तो टाई बांधते थे। बाद में टाई बांधने के झंझट से बचने के लिए बन्द गले का सूट

पहनने लगे थे। घर के बाहर निकलने पर प्राय: बन्द गले का सूट पहनते थे तथा फैल्ट कैप लगाते थे। फैल्ट कैम्प इंग्लैंड से मंगवाते थे। बचपन में मैंने उन्हें 'सोलो' पहने भी देखा है। वैसे अवसर के अनुसार पोशाक पहनते थे। शादी-ब्याह तथा राजकीय समारोहों पर चूड़ीदार पाजामा और शेरवानी पहनते थे तथा साफ़ा बांधते थे। कभी-कभी पगड़ी भी बांधते थे। साफ़ा प्राय: गुलाबी रंग का बांधते थे। उनकी एक काली शेरवानी जिसमें चाँदी के बटन लगे हुए थे, बहुत फबती थी। मृत्यु या शोक के अवसर पर सफ़ेद पगड़ी बांधते थे तथा धोती-कुर्ता पहनते थे। जाति वालों से मिलने जाते या उनके सामाजिक कार्यों में सम्मलित होते तो धोती, कुर्ता बन्द गले का कोट पहनते थे तथा काली टोपी लगाते थे। अधिकतर सांभरी रंग के जूते राघोगढ़ में ही बनवाते थे। बाज़ार से फ्लेक्स के जूतें खरीदते थे। बाहर निकलने पर हाथी दांत की छड़ी रखते थे। कमीज़ें चेक या क्रीम या भूरे रंग की पहनते थे। लंगोट बांधते थे। बनियान खादी या हैण्डलूम की अपने दर्ज़ी से सिलवाते थे। सर्दियों में पूरे बाँहों की बनियान पहनते थे। घर पर केवल पाजामा या धोती पहनते थे। कमर से ऊपर कुछ नहीं पहनते थे। कभी-कभी बनियान पहन लेते थे पर अधिकतर कुछ नहीं। युवावस्था में कुर्ता पाजामा पहनते थे। पूजा के समय पीताम्बर पहनते थे। पुखराज की अंगूठी पहनते थे। इसके अलावा और कोई आभूषण नहीं पहनते थे। घर पर खड़ाऊ व चप्पल इच्छानुसार पहनते थे। राघोगढ़ में उनका कमरा कुर्सी-महल राजा साहब के कमरे हनुमान महल में स्थित शयनागार के एक दम ऊपर था। सुबह जल्दी जाते थे अत: राजा साहब कहा करते थे कि गुरुजी के पांवों की की रगड़ की आवाज़ से उनकी निद्रा शीघ्र टूट जाती है। राघोगढ़ में जीप या स्टेशन वैगन में बैठकर बाहर जाते थे। बचपन में उनको आसन व्यायाम करते देखा था परन्तु नियमित रूप से नहीं। कार्य की अधिकता थी एवं कुछ व्यायाम के प्रति उदासीन हो गये थे। तैरने का शौक था। अवसर मिलने पर इस शौक को पूरा कर लेते थे।

भोजन में समय की पाबन्दी का पालन नहीं करते थे। जब समय मिलता भोजन कर लेते थे। इंग्लैंड से लाए कूकर में स्वयं का भोजन बनवाते थे। इस कूकर में चावल-दाल व सब्जियाँ दम से पकती थीं। चपाती अलग से बनती थी। रसोइया था परन्तु कभी-कभी स्वयं भी भोजन बना लेते थे। रतालू की सब्जी व लप्सी बहुत स्वादिष्ट बनाते थे। आंवले की सूखी टिकियां बहुत ही स्वादिष्ट व स्वास्थ्यप्रद होती थी। उसकी छोटी टिकियायें बनवाकर रखते थे। लौकी की पकौड़ियों तथा मिठाइयों का भी शौक था। राघोगढ़ में हलवाई से मेरी बहन को गुलाब-जामुन व जलेबी बनाना सिखाया था। दूध-दही अच्छा लगता था परन्तु दही का अधिक प्रयोग नहीं करते थे। प्रवास के दौरान मुझे भिन्न-भिन्न

शहरों में वहां की प्रसिद्ध मिठाई खिलाते थे तथा स्वयं भी खाते थे। यात्रा के दौरान शकरपारे तथा घर पर बने कई तरह के बिस्कुट रखते थे। फलों का बहुत शौक था। फलों में अनार, संतरा, आम व ग्रेपफ्रूट उन्हें बहुत पसन्द थे। सूखे मेवे का भी बहुत शौक था। हम सब बच्चों की जेबें सूखे मेवे से भरी रखते थे। बाद में एक समय भोजन करना प्रारम्भ कर दिया था। भोजन का समय निश्चित न होने से तथा यात्राएँ अधिक करने के कारण उनके स्वास्थ्य पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ा। सम्भवतः यही उनकी अकाल मृत्यु का कारण बना।

निद्रा उन्हें अच्छी आती थी। यात्रा में वाहन चलते ही उन्हें निद्रा आ जाती थी तथा ज़ोर से खर्राटे लेने लग जाते थे। घर पर बिस्तर में लेटते ही सो जाते थे।

सूची-पत्रों तथा संस्मरणात्मक लेखों के लिए सामग्री एकत्र करने में डा. पद्मधर पाठक, निदेशक, राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ने कठिन परिश्रम किया है। प्रथम सूची पत्र के निर्माण में डा. बृजमोहन जावलिया ने बहुत परिश्रम किया था। प्रतिष्ठान के श्री मेनारिया, डा. क्षीरसागर तथा श्री ओमप्रकाश शर्मा ने सूचीपत्र तथा संस्मरण प्रकाशित करने में सहर्ष सहयोग दिया है। प्रकाशन को मूर्त रूप देने के लिए राजस्थान सरकार, डा. पद्मधर पाठक व उनके अधिकारियों का आभारी हूँ।

विजयादशमी
18-10-91

अक्षयकुमार देराश्री
आर. आर. एस.
उपनिदेशक
राष्ट्रीय कस्टम, एक्साइज़
व नारकोटिक्स अकादमी
नई-दिल्ली

1, Greenway
Berkhamsted
Herts
England

Dec, 6, 1935

Dear Mr. Derashri,

I was glad to get your letter from Birmingham yesterday informing me of your welfare.

The winter is no season for journey to Birmingham or anywhere else—hardly London even for me. I am paying visits occasionally to London to attend R.A.S. (Royal Asiatic Society) lectures to borrow or return books from the library. I spent two hours one rainy day in the India House Library chiefly working through the Catalogue and glancing at some books. I belong to the Historical Association and so am going to have a look over their library in Russell Square. I am at the moment working through Steherbatsky's little book "The Central conception of Buddhism", it is very clealy expounded and I am really begining to understand something on Buddhism. But I know from other reading that Steherbatsky's view on Nirvana is considered unlikely dubious. I am glad to hear you are well fixed as regards diet, in your vegetarian family. I hope you eat enough to keep out the cold and damp I shall be glad to come and see you sometime after Jannary 2nd (in London).

My daughter leaves London for Marscilles on that day. She has to be in Poona as soon after Jan, 15 as possible. She is still working in her post at a Guildford school and so is very busy shopping and outfitting herself on the weekends

I am glad to hear that some friend of yours wishes to translate Bhim-Singh[1] into Hindi. Does he know anything of book publishing ? Macmillans have only the English version copyright; they have left me all other rights; but of course, I should like to give them the publishing of any translation : (or their Indian allied firms). They won't do these things on speculation, however, and so we shall have to show them fair prospects. Whatever is done must be on a business footing and agreements drawn up etc I do not simply say 'Yes" "go ahead and chance it." So we can discuss the whole business when next we meet in London early in January.

[1]Bhim Singh : A Romance of Mughal Times by Frank R. Sell. M A. Macmillan & Co, Ltd London 1926.

The illustrations and map in the book are Macmillan's copyright : if necessary we could approach them for use of the blocks. One reason why a translated edition should be sponsored by them.

Yours sinccrely
Frank R. Sell

Bhimrao R. Ambedkar
M.A. Ph. D., D. Sc.
Barrister at-Law

15th Feb. 1952
26, Alipore Road
Civil Lines
Delhi

Dear Mr. Derashri

Thank you very much for your letter of the 3rd. I had been to Bombay when it came. I returned on the 12th. This is the cause of the delay in acknowledging your letter. I shall be glad to discuss the matter with the Raja Saheb. I shall not charge more than what I have charged Sardar Angre. Third week of this week (month) will not suit me. I shall be free in the first week of March.

With Kind regards
Yours sincerely
B.R. Ambedkar

---

Indian Women University
Karve Road,
Poona-4
28th July 1935

Dear Sir,

I enclose herewith a copy of the appeal that explains the present situation of the University and gives an idea of the progress it has made. Kindly see if you can do something directly and indirectly.

The accompanying print of Mahatmaji's letter will speak for itself.

I hope this finds you. I remember the valuable help you gave me at Agra.

Yours sincerely
D.K. Karve

St. John's College,
Cambridge
15th Nov. 1935

My Dear Panditji,

Many thanks for your letter. I hope you have received my telegram. Your answers are pretty detailed indeed.

(1) Could you not persuade privately Green to do the work ? or to kindly see it after lt is finished.

(2) Cripps is useless for this work.

(3) I am writing to Dūngarpur to tell them your wish. Thirpa and Pritt are better persons.

(4) What do you think of Sir C.P. Ramaswami Ayyar former Law member.—Do you think he should be engaged in India and no need to get help from here ?

Please write to me immediately and let me know. Do you think there is any particular advantage in getting the Instrument made here ? Is Jowitt a better lawyer than Sir C.P. Ramaswami. The best plan would be to meet in London. On the day you can get a cheap return, you run down to London and inform me of that day so that I also join you. We will be able to talk over the matter and if time permits see any one of the Barristers you proposc. You may write and fix up a time for that day. I hope you understand me. But if there is no special advantage here, I think Sir C.P. Ramaswami Ayyar will be allright.

What do you think.

Yours
Nagendra Singh

---

19, Albert Road
Allahabad
5th September, 1936

My dear Mr, Derashri,

I am grateful to you for your letter of the 30th of August which I received yesterday. I was away at Nagpur doing a case in the High Court there.

I note that you have conveyed my message to the Rani Saheba of Raghogarh and that she is thinking over the course that she ought to take in the matter in which you consulted me on her behalf.

Some of the Indian States have already written to me about the Instrument of Accession. They are collecting material.

Trusting you are well and with kind regards.

Yours sincerely
T.B. Sapru

---

"Navin-Vasant"
E 4/1, Krishna Nagar
Delhi-31

Adaraniya Derashri ji,

Many thanks for your appreciative letter of 9-12-1960 Footnote 40 on page 21 of the Early Chauhan Dynasties tells the reader that the writer proposes to take up the history of the Khichis in a subsequent volume, I must implement this promise, for the Khichi's service to our Motherland deserve being commemmorated. At present I am busy writing something on the social history of Rajasthan. As soon as I finish it, I shall take up the history of the Khichis. If you or your friends have any material on the subject, traditional, semi-historical or historical kindly have it sent to

me. All the help received would be duly acknowledged.

With Namaskara & Pranamas,

Yours obediently
Dasharath Sharma

Sri R.S. Derashri ji,
Barrister-at-Law
Advocate, Supreme Court of India,
Raghogarh (Guna) Madhya Pradesh

---

4, PUMP COURT,
TEMPLE, E.C. 4
London, 1st August 1949

My dear Derashri,

I was very pleased to receive your kind letter and to hear that you are keeping well and always busy with your important legal work. We have the utmost goodwill for India and delighted to see the wonderful progress she is making for complete Self-Government.

I should be very pleased to see your nephew when he arrives in England. Journalism is, unfortunately not my special province. The top man there is Sir Lynden Macassey whom you will, no doubt, remember.

I regret to say that I do not keep copies in my Library of the Annual Survey of English Law as it is readily available in the Middle Temple. But when the vacation is over, I shall try to get for you second-hand copies as you wish.

Kindly keep in touch with me as I shall always be pleased to have your news.

Yours Affectionately
S. John Coloumbus

---

Silver Craig
Simla
27th April 1938

Advocate General
India

Dear Mr. Derashri,

Thanks for your letter enclosing copies of the appreciative letters about your work in England.

I am not sure that under the amended Rules you are entitled to be enrolled in the Federal Court. My impression is that enrolment in a High Court for 5 years is essential. Anyhow, I should advise you to write to the Acting Registrar, Federal Court, New Delhi and you will know how you stand. I take this opportunity to express my appreciation of the care and labour with which you prepared the Raghogarh case and which lightened my task,

Yours truly
B.L. Mitter

---

From
The Senior Tutor

Oriel College
Oxford
17th June, 1935

Dear Mr. Derashri,

Thank you very much for the letter you wrote to me in College and for that which followed shortly afterwards from London.

I return herewith the list of Benchers you kindly left for me. I know none of them personally with the exception of Sir William Holdsworth, and I recognize only one name as that of a member of Oriel College, but as a member who has left Oxford long years before my connection with the College began.

I saw Sir William Holdsworth on Saturday evening as you suggested that I should do, for his willingness to further your cause with the Benchers. He seems genuinely interested and anxious to help, and he told me that he had written to the Bencher and hoped, though he could not promise, that they would give a favourable answer to your request.

I do not know when they meet to decide this and other questions, but I do earnestly hope that soon you will be set free from your uncertainity and able to make immediate preparations for your return to your own country and your own family, and that when you are there again you will have a truly successful career. Mrs. Tod joins me in warmest greetings and best wishes.

Very Sincerely Yours
Marcus N. Tod

---

**Marcus Niebuhr Tod ; O.B.E; F.B.A (1878—1974 A.D.)**

Extracts from

The 'Oriel Record, 1974 related tc M. N. Tod are given below :—

"Vice-Provost and senior fellow of Oriel College, Oxford and University Reader in Greek Epigraphy. He had become one of the foremost Greek epigraphists in Europe, and in 1906 he became a corresponding member of the Imperial German Archaeological Institute........later he became reader, in Greek epigraphy....In 1929 he became a Fellow of the British Academy....Honorary D. Litt. of Dublin and of Birmingham and Oxford, an Honorary LL.D. of Edinburgh and an Honorary Fellow of St. John's and of Oriel....

---

6, Crown Office Row,
Temple E.C.
London
23.7.1934

Dear Mr. Derashri,

You may perhaps remember the letters we exchanged some weeks ago about some Rajput paintings of which I was hoping to ascertain the history. Since then I have had no leisure to pursue the matter until a few days ago when I wrote to you asking you if you would care to come and see the miniatures for yourself. I was actually on my way to the post when I met Mr. Sunderraj who told me that you had returned to India : and who was kind enough to send me your address there.

When you return to this country in the autumn, will you let me know so that I can arrange a meeting ? I shall be changing my chambers in the autumn, so perhaps you will find me easiest by letter to my private address (The Orchard, Abbotswood, Guildford); though I am sure that a communication with these chambers will still find me even if my new address should not by then have appeared in telephone directory.

Meanwhile you may possibly be able while still in India to ascertain for me who was ' Shri Rai Teg Chand Katocha". That is the name of the nobleman (written in Hindi at the top of the picture) whose portrait I have. If possible I wish to learn—

(1) When and where he lived.

(2) To what district or province the Katocha caste or tribe belonged

(3) What painters lived in that part of the country about that time ?

Perhaps one of your friends interested in Rajput History or painting may be able to throw some light on the problem. I shall be so grateful for any help you can give me : it may ennable me to write a new chapter on the History of Indian Art.

When you return to this country I shall be delighted to show you my small but beautiful collection of Indian paintings and drawings—they are the joy of my life and the solace of my humdrum existence in the Temple.

Yours Sincerely
W.B. Manley

---

Sarkar-Abas,
Darjiling
P.O (Hills)
5th August, 1932

Dear Sir,

Thakur Kishore Singh Barhat has written to me from your place that in connection with your projected History of Banera, you want to consult the Court Bulletins of Aurangzib of which I possess copies. I shall be glad to let you or any other scholar consult these records and other Persian manuscripts in my possession that they may require.

But please note that I no longer live in Calcutta. I have a house in Darjiling (2 Tonga Road) where I pass nine months of the year, viz : April to part of December, and all my manuscripts are kept here. If you should happen to pay a visit to Calcutta, in any month except Dec-March, you can very easily come to this beautiful hill station (by rail) for a week and go through my library. There are excellent hotels for Indians (with vegetarians and meat-eaters) here,—one "The Snow View Hotel", being very close to my house.

Details about Banera are wanting in the Akhbarat (Court Bulletins) as the Emperor was concerned with great states—Mewar, Marwar, etc. only. Consequently I am not hopeful that you will get sufficient

materials in this source. Be that as it may; you are always welcome to utilise my collection, if you come here during the nine months indicated above.

Mr. Ravishankar Derashri,
M.A. B Sc. LLB

Yours Sincerely
Jadunath Sarkar

---

VESEY FITZGERALD

Warrenhurst
West Drive,
Virgina Water,
Surrey
June 19th

Dear Mr. Dcrashri,

We shall be delighted to lunch with you on Friday July 5th at 1 O' clock, if that will be convenient to you. I fear it is our only free day before we go away. Will you please let us know if we are to come to Lancaster Gate and if this day and time suits you. It is very kind of you to invite us.

Yours Sincerely,
D. Vesey Fitzgerald

---

*Dr. S G. Vesey Fitzgerald. (1884-1954 A.D)

"Dr. Fitzgerald was educated at Charterhouse Sc ol and Keble College, Oxford. where he was an Open Scholar. M.A. in classical Moderations and History. His LL.D. was from the Universlty of London. Barrister at Law of Gray's Inn. In 1950 apponited as King's counsel. In 1907 he entered the I C.S. ...Legal Remembrancer, Legal Secretary, and Secretary to the Legislative council in 1918. In 1918-19 he was on military duty but returned to civil duty as District and Sessions Judge in 1919-23 when he retired and joined the Oxford circuit From 1937-47 Reader in Indian Law at School of Oriental and African Studies and

UCL and became Professor of Oriental Laws at SOAS... Head of the Department of Law at SOAS from (1947-1951)

Prof. Vesey Fitzgeralddied on 28 September 1954". (Based on information received from Prof. C.D. Cowan, Director, School of Oriental and African Studies, University of London)

---

1. Brick Court
Temple
London, E.C. 4

Dear Mr. Derashri,

Many thanks for your letter of the 22nd and I am very grateful to you for all the kind interest you are taking on my behalf with regard to the Instrument of Accession,

I had a most interesting conversation yesterday with Maharaj Nagendra Singh who is indeed a very nice youth and whom I like very much. We discussed in general terms the India Act and I tried to answer the main questions covered by his brother's letter. I also suggested to him that the Princes should select counsel whose main and sole interest is the protection of the Prince's interest and who are prepared to put up a fight to secure the best possible terms for them. Although counsel chosen must be persons agreeable to the India office in view of possible negotiations in this country, they must not be subservient to the Political Dept. and do exactly as they are told. This is a matter strictly confidential. I have been engaged for over four years now in the work connected with the Indian constitutional reforms and know that there are many conflicts of interest.

I am looking forward to seeing you when you are a_ain in town.

With best wishes
Yours very sincerely.
C. J. Coloumbus

---

प्रिय रविशंकरजी

आपका पत्र ता. 27-9-34 का यथासमय प्राप्त हो गया था, किन्तु खेद है कि मैं अभी तक उसका उत्तर नहीं दे सका। नहीं मालूम यह पत्र आपको भारत में मिल सकेगा। कुछ तो सुस्ती तथा दूसरे कार्याधिक्य के कारण यह हुआ।

खैर ! जदुनाथ आए थे, उनसे बहुत कुछ सहायता मिलेगी। अधिक क्या उन्होंने मुझे अपने शिष्यों में नाम लिखाने की आज्ञा दे दी है। वे मेरे Researches को Guide करेंगे अपने पास की सारी सामग्री दे देंगे। उनसे सारी बात में उन्होंने आपका भी जिक्र किया था, यह भी कहा था कि आप उनका शिष्यत्व प्राप्त करने को उत्सुक हैं। मुझे तो उन्होंने यह आदर प्रदान कर दिया।

बहुत कुछ बता गए हैं, किस तरह, कहां-कहां क्या ढूंढना यह भी बताया। जो कुछ नई ख़बर मेरे पास थी वह भी ले गए। शायद वे रामपुरा जायेंगे। मैं भी प्रयत्न कर रहा हूं। जयपुर की सामग्री के बारे में उन्होंने पूरा पता बताया।

अब आपके पत्र के बारे में। जिन-जिन का पता बताया उसका अब पता लगाऊंगा। परन्तु कृपया एक बात करें। यदि कहीं बापना न मिलें तो वहां यह प्रवन्ध कर देवें कि आप निजू आदमी को कु. मानसिंहजी या राजा साहब बनेड़ा भिजवा देवें जिससे आपके न होने से कोई बाधा समुपस्थित न हो।

राघोगढ़ के बारे में सामग्री कैसे प्राप्त हो सकेगी ? क्या-क्या प्राप्त हुई ? तथा किस प्रकार वहां कुछ हो सकेगा सो लिखें। यदि वहां इसका ढेर हो तो एकाध बार मैं ख़ुद वहां जाऊँगा तथा कुछ करूं। परन्तु पक्का पता हो तो। अभी भाई वलभद्रसिंहजी को भी पत्र लिख रहा हूं। किशोरसिंहजी से भी पूछूंगा कि उनके पास क्या-क्या सामग्री है। वैसे ही ठा. नाहरसिंहजी को भी लिख रहा हूं।

बनेड़ा के बारे में जो सामग्री मिली उसके लिए धन्यवाद। मैं अपना इतिहास सन् 1698 ई. से लगाकर सन् 1798 तक का लिखूंगा। अतएव यद्यपि राजा भीमसिंहजी का उल्लेख तथा विवरण Directly न आवेगा फिर चूंकि उनकी सत्ता की मालवा में स्थापना का लिखना होगा अतएव कृपया निम्नलिखित बातें अधिक स्पष्टतया लिखें—

(1) भीमसिंहजी को जो शाही फ़रमान अता हुआ उसकी फ़ारसी नक़ल (फोटो हो तो अधिक अच्छा तथा हिन्दी अनुवाद।)

(2) जो परगने या इलाके बनेड़े से दिए e.g. आंबा आदि उनका आगे का वंश विवरण ।

(3) सं. 1794 में जो ये परगने राजा सरदारसिंहजी को दिए गए उस उल्लेख का पूर्ण अवतरण Extract.

(4) क्या आप सूरजमलजी, सरदारसिंहजी तथा सुल्तानसिंहजी के बारे में विशद वर्णन दे सकेंगे—उनकी जीवनी आदि की घटनाओं का विशेष उल्लेख ।

(5) क्या कोई कागज़ात इस बारे में प्राप्त हुए हैं ? जिनमें सूरजमलजी की नियुक्ति का उल्लेख आता है ।

बनेड़े के इस काल के इतिहास का जितना विवरण आप दे सकेंगे विशेषतया वह जिसका मालवा से सम्बन्ध हो उसके लिए मैं अधिकाधिक कृतज्ञ रहूंगा ।

शायद आप इस ख़त के पहुँचने के पहिले रवाना हो गए हों सो मैं यह ख़त खुला ही भेज रहा हूं जिससे यदि बनेड़ा से इसका उत्तर दिया जा सके तो अच्छा, नहीं तो आपके पास भिजवा दिया जावेगा ।

अधिक क्या लिखूं ?

शेष कुशल

आपकी सहायता से ही मैं अपने इस महान् कार्य में सफल हो सकूंगा ऐसी आशा है—

भवदीय
**रघुबीरसिंह**

---

श्री

राघोगढ़
7–6–53

श्रीमान् पूज्य पितृ तुल्य गुरुदेव,

सादर सविनय प्रणाम ! कल आपका कृपा पत्र प्राप्त हुआ । उत्तर कल न दे सकी इसके लिए क्षमा याचना है । पूज्य पिता पता नहीं आप अब क्यूं मुझसे नाराज है । अब तो आपके वा दरबार के हुक्म से बाहर नहीं हूं फिर भी क्या कारण हैं नाराजगी की, मुझे जब भी आप कहिए मैं मिलने को तैयार हूं । जो आपकी इच्छा हो आज्ञा दीजिए पालन करने के लिए भी हर वक्त तैयार हूं, जो

आप टाइम टेबल बना दीजिए उस पर चलने को भी तैयार हूं--अगर मैं किसी काम के लिए इनकार करूं, तो आप अवश्य मुझे दंड दे सकते हैं। मैं खुशी से भोगने के लिए भी तैयार हूं फिर क्या कारण है जो आप इस तरह से मेरे ऊपर नाराज़ है, आप जो लिखते हैं कि तूं यह समझती है कि मुझे कोई कहने वाला नहीं है वह मैं कभी भी न समझी और न समझती हूं और न समझूंगी, न मुझे आपका कहना बुरा लगता है अगर मुझे बुरा लगता तो मैं आज तक आपको पिता कह कर क्यों मानती और अब भी मान रही हूं। आप जो यह लिखते हैं कि दरबार ने आपको सलाहकार नियुक्त किया है उसे भी मैं कब इनकार करती हूं। आप मुझे एक सप्ताह का जो टाइम दे रहे हैं उसमें मुझे क्या-क्या करना चाहिए कैसे रहना चाहिए कृपया दया करके फर्माने की कृपा करें और मैं करीब 2 बजे हाज़िर हो रही हूं। ज्यादा क्या अर्ज करूं—मैं तो आपकी पुत्री हूं ही।

पुत्री अपर्णा[1]

---

Raghunath Palaee
Ambikapur (Surguja)
Eastern States Agency
Dated the 4th September 1936

My dear Punditji,

Very many thanks for your letter of the 29th ultimo which came to my hand to day.

Yes the instrument of accession is vital document and best possible care and caution should be exercised in framing it, and it should be framed by great scholars of laws. Is Dr. Columbus likely to come over this side ? What will be his exact charges for framing one for a State like Surguja ?

I am very eager to know the contents of the instruments of accession that are being framed for States of your side. Can you send me a copy of one for any State. Of course it should be strictly regarded as confidential. It would help me a great deal. Kindly do send me one as quickly as possible.

Hope this finds you in the best of health. Thanking you again in anticipation of getting one copy from you soon.

Yours Sincerely,
Maharaja of Surguja State

Pt. R.S. Derashri
Bar-at-Law,
Banera (Mewar)

---

1. राघोगढ़ के राजा बलभद्रसिंह की धर्मपत्नी।

राघोगढ
ता. १०-११-३२

पं. रवीसंकरजी से पगे लागनो वंचे। खुसी रहना। ईहा पर सब तरहे से खेरीयेत है, तूमारा कागज आया पढ़के सब हाल मालूम हूवा। पेसतर कागज का जवाब संकरलालजी की मारफत भेज दीया करती थी क्योंकि मेंने कबी कीसी को कागज न्हीं लीखा था। ईस वजे से मुजे सरम आती थी। संकरलालजी को इसी बकत रवाना कर दीये वो हजूर दादा भाईसाहीब का तार आते ही फोरन रवाना होगये। पेसतर २ महीना तक कागजात तयार कराये। बादको ऊनोने कहाको गवा तोयेर के कूल हाल लेना चतू ईसलीये वागये वापीस आके खोलची-पूर जारये थे की आज खोलचीपूर जाके सब हाल सूनके क़लकी गाड़ी से बनेड़ा जाऊंगा। ईतने में तार आगया। ऊसी वखत रवाना हो गये। वो ईतने रोज ईहा पर न्हीं ठहरते तो ईतने नकसे तयार न्हीं होते। ईन नकसो से जीतनो खराबी है सब मालूम पड़ जावेगी। ईश्वर चाहा तो सब काम अछाई होवेगा। ठाकुर साहीब की बहुत महरबानगी है। ईतना सब काम ऊनसे ई हुवा है न्हीं मूजे ऊमेद न्हीं थी। तूम भी बहुत ही कोसीस कर रहे हो। तूमरी वजे से माकमा जलदी कागजात तयार करता हे। न्हीं ईतना रोज हुये क्या काम हूवा, जब तूमने काम हात मे लीया जब सब काम ठीक तोर पर चला, ईश्वर ईस काम का तूम सबको जस देवे। तूम तो बहुत ही कोसीस कर रहे हो, आगे मेरी तगदीर है। बापूने लीखाया की ठाकुर सा. लीखा कि अब ऊमेद मालूम पड़नो है कि काम जरूर हो जावेगा। ईतनो ऊमेद है जब तो जलदी होवेगा। बीमारी की वजे से संकरलालजी रुक गया, कचेरी का कागजात मोका देख के नीकालना पड़ता है. कामदार जीसमें बदमाम हे सुनले तो जलदर नीकालदे ईसो उसके डरके मारे छाने काम कीया सब ये तो सब देसू हे जीसे ईतना भी काम होगया। न्हीं परदेसी कोन करता। मेने अरज भी कर दीया हे। संकरलालजी के सात में तूम भी जाना जीससे काम अछा रहेगा। सब संकर-लालजी ने कीया होवेगे वाके सब हाल आतेही लीखना। कागज़ लीखते रहना।

**बाईसाब बनेड़ा[1]**

---

अजमेर
ता. ४-११-३२

**श्रीमान् पंडितजी श्री रविशंकरजी देराश्री की सेवा में गौरीशंकर हीराचंद ओझा की आशीष अपरंच।**

---

1. कृष्णाकुमारी

आपका पत्र मिला, रामेश्वर ता. २७-१० से कॉलेज में काम देता है। आपको बुखार अब मिट गया होगा। मैं रोहेड़े गया था, इस वास्ते पत्रोत्तर भेजने में देरी हुई है। नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित 'राजविलास ग्रन्थ' तो मेरे द्रष्टिगोचर हुवा है। यह ग्रन्थ मान कवि का बनाया हुवा है। 'राजदेव' विलास नामक कोई ग्रन्थ मैंने नहीं सुना। संभव है 'शिवसिंह सरोज' के कर्ता ने कहीं देखा हो।

मेवाड़ के कई महाराणा कवि हुए हैं और राजसिंहजी के बनाये हुए राज-समुद्र के महलों के गोखड़े में जो छप्पय खुदा है, उससे उनका कवि होना निश्चय है। संभव है भीमसिंहजी भी कविता करते हों।

महाराणा भीमसिंहजी की मृत्यु का सं. १८८४ चेत विद १४ रविवार दिया है, वह ठीक नहीं है। नगोनावाडी आदि में हकीकत लिखी जाती है वहां चेत सुदि १४ सं. १८८५ (चैत्रादि) अर्थात् श्रावणादि सं. १८८४ में हुई है ऐसा ही 'वीर विनोद' में लिखा है। संभव है वही के लेखक ने दोष से सुदि के स्थान में वदि लिख दिया हो। मेवाड़ में गद्दीनशीनी का दस्तूर मृतक महीपति के दाह संस्कार बाद हो जाता है, इसलिये जवानसिंहजी का भी राज्याभिषेक चैत्र सुद शु. १५ को हो गया। आपने जो मिति वैशाख सुदि ८ भोमे लिखी है. वह राज्याभिषेकोत्सव की होगी। जो शु. महुर्त आने पर होता है। राज्याभिषेकोत्सव होने के बाद हरे की सवारी होती है। उसके बाद बाहिर जाके आते हैं।

नाथूलालजी को आपका संदेश कह दिया वह उधर आना चाहेंगे, तब आपको सूचना दे देंगे। घसीपाई का रुपया नहीं आया है।

भवदीय—
**जी. एच. ओझा**

---

विद्या-रत्न
पं. सूर्यनारायण व्यास,
राज्य-ज्योतिषी,
ज्योतिषाचार्य, साहित्य-शास्त्री,
पंचांग-प्रणेता

भारती - भवन
उज्जैन

ता. – –

श्रीमान् बन्धुवर देराश्रीजी !

आपका कृपा पत्र मिला, और उस पर श्रीमान् राजकुमार महोदय की लिखित स्वल्प मौक्तिक-पंक्तियां थी—वास्तव में बड़ा आनन्द हुआ। मेरी वृत्ति में बड़ा संकोच रहता है अतएव आप्त वर्ग में भी जब मैं अपना कार्य करवाने का

साहस कर बैठता हूं तो बड़ी लज्जा का अनुभव होता है, हृदयमें एक अजीब बात मुझे दबा रखना चाहती है जिसे मैं शब्दों में व्यक्त नहीं कर सकता. यह बाहर हो सो नहीं, बल्कि घर में भी मेरी यही स्थिति है, मैं अपनी आदरणीया माताजी पर भी 'क्षुधा' लगी हो तो तकलीफ की आशंका से असमय जबान खोलने में (व्यक्त करने में) डरता हूं, सामने जाकर लौट आता हूं, फिर समय की प्रतीक्षा किया करता हूं, इस एक उदाहरण से आप मेरी हार्दिक कमजोरी और सुकुमारता का पता लगा सकेंगे, अतएव आप के स्नेह का जब मैं स्वार्थमय उपयोग करने जाता हूं, तब एक अज्ञात भाव मुझे दबाने लगता है। यही कारण है कि मैंने अपनी हार्दिक दुर्बलता ही व्यक्त की है। व्यर्थ का शिष्टाचार नहीं। किंतु ख़याल होता है कि आप जिस पुनीत-स्नेह में मुझे बांध चुके हैं उस ख़याल से मैं किस अज्ञात स्थल पर अपनी आवश्यकता व्यक्त करू ? आपही के समक्ष साहस कर देना उचित है. इसीलिए निःसंकोच, किन्तु कुछ लज्जा और भय करते हुए आपके निकट अपने कार्यों का भार रख ही देता हूं। आप जिस सहृदयता से मुझे निकट ले रहे हैं –मेरा हौंसला बढ़ता ही जाता हैं, दो फोटोस् भेज चुका हूं। दो लेख भी और इस पत्र के साथ आपके सपरामर्श के अनुसार 'इन्टरनेशनल' भविष्य भी भेज रहा हूं, इसमें भी आपको यह कष्ट होगा कि ट्रांसलेशन करना होगा, और किसी उच्चकोटि के पत्र में छपवाने का प्रयत्न भी, यह जनवरी के पूर्व ही छप सकें तो उत्तम हो। उस पत्र की ५-१० कॉपी मैं प्राप्त कर सकूं, ऐसा यत्न जरूर करें, यदि प्रथम यत्न में पुरस्कार न भी मिला तो हर्ज नहीं है। हाँ– आगे के लिए जमीं जरूर बन जाय, यह ध्यान रहे। मेरी 'टाईटिल्स' और 'संक्षिप्त-परिचय' पत्र के साथ हैं, यदि इस भविष्य में वह जुड़ जाय और उपयोगी बन सके तो एक साथ दो बातें हो जायेगी, यह जैसा आप उचित समझें कीजिए– अभी 'भविष्य' के साथ काम देगी फोटो (ब्लाक) भी आपके पास है ही। सुन्दर बात हो सकेगी। भविष्य-फल की मेरे पास कॉपी भी नहीं रखी है, उपयोग कर लेने पर भिजवा दें तो जनवरी में भारतीय पत्रों में भी निकलवा लूंगा। ट्रांस-लेशन करके आप उधर जर्मनी, इटालियन और अमेरिकन पत्रों में भी इस 'भावी' की एक-एक कॉपी भिजवा देंगे तो जनवरी के पूर्व ही छप सकेगी। एक साथ प्रचार हो जायगा। यदि यह हो गया तो मेरे लिए वास्तव में बड़ा प्रशस्त मार्ग होगा। और यही क्यों ? इस विषय में आपको ही एक अपने स्नेहीजन की प्रगति का श्रेय है। जो मेरे लिए भूलने की बात न होगी। सभी पत्रों से आप उनकी कॉपीस् भिजवाने का जरूर लिख दें।

हाँ, जनवरी में उन लेखों का भी आप ध्यान रखियेगा।

श्रीमान् राजकुमार सा. के ब्योरेवार फल के विषय में आपने पिछले पत्र

में लिखा था, मैं उसके पूर्व ही सेवाएं भेज चुका हूं, प्राप्त हुई होगी ही। उस पर से आपका 'तार' भी 'स्टॉर्ट वर्क' का मिला है और आपकी आज्ञानुसार कार्यारंभ पू. पिताश्री की निरीक्षकता में आरम्भ भी करवा दिया गया हैं। ईश्वर ने चाहा तो यश भी मिलेगा ही। पू. पिताश्री की धारणा है।

श्री कवचाले सा. की और मेरी भी दृढ़ धारणा हैं कि ओक साहब अब कुछ गड़बड़ में हैं, देखिए मैं एक पत्र श्री कवचाले का २५-३-३३ का पुराना आपके अवलोकनार्थ भेजता हूं जिसे मैंने सुरक्षित रखा था, परन्तु आप मेरी या कवचालेजी की डॉ. ओक से कोई भी चर्चा न कीजिए, यह केवल आपकी जानकारी के लिए ही हैं, वे तो पता नहीं देना चाहते हैं, और इस कॉर्ड से क्या ध्वनि-व्यक्त होती है? कवचाले और मेरे बूते से बाहर की बात हो गई है, उन्हें यह सन्देह न होने दीजिए कि हम लोग भी पुस्तक का अस्तित्व मानते हैं, वे नाहक चिढ़ते हैं। क्या सोचते हैं भगवान जाने!

आप भारत में आजाइएगा, तब और मार्ग सुझाऊंगा।

एक मार्ग और है, उस पुस्तक को जो डॉ. ओक ने लिखी है, वे हिन्दी में छपवाना चाहते हैं, यदि श्रीमान् बनेड़ा नरेश उसकी छपाई मात्र देवें तो इन पर ठीक प्रभाव—दवाव भी पड़ेगा। ये पुस्तक भी नरेशवर्य को समर्पित कर देंगे, यह मैंने उन्हें प्रेरणा की है, समर्पण स्वीकार करने में आपत्ति नहीं है—क्योंकि उसी राज परिवार के पूर्व पुरुषों के नामकत्व में यह पुस्तक लिखी गई हैं। पांच-छःसौ रुपए का काम है। डॉ. ओक ने बनेड़ा पर भी लिखा था ...उत्तर नहीं मिला है। इस अवसर का लाभ लेकर राजकुमार की सुकुमारता का पता लगा सकेंगे, अतएव आपके स्नेह का जब मैं स्वार्थमय······ ····उन्हें और दबाया जा सकेगा। और दोनों अवस्था में लाभ कीर्ति है ही। देखिए—पुस्तक का भाई गोपीवल्लभजी अनुवाद करने को तयार है। यह मुझे आप निर्णय कर सूचित कीजिए....उत्तम होगा। भाई गोपीवल्लभजी आगरा में बैठे हैं, कुछ झंझटों में हैं। स्वास्थ्य भी ठीक नहीं था, अब कुछ सुधार पर है।

और मेरे लायक सेवा लिखें, कृपा-प्रेम रखें।

श्रीमान् सहृदय राजकुमार महोदय को मेरी ओर से हार्दिक आशीर्वाद कहिएगा। आशा है आप और श्रीमान् राजकुमार महोदय प्रसन्न होंगे। उत्तर दीजिएगा। 'भविष्य' का ट्रांसलेशन हो जाने पर एक कॉपी या मूल कॉपी हिन्दी की भिजवाने का कष्ट करें। उत्तर सविवरण दें, परीक्षा परिणाम की सूचना दीजियेगा।

आपका अभिन्न

**पं सूर्यनारायण व्यास**[1]

---

1. पद्मविभूषण पं. सूर्यनारायण व्यास

श्रीयुत पं. रविशङ्करजी साहब                                        माणक भवन
सुयोग्येषु ।                                                        कोटा 29-7-1932

आपका ता- २२-७ का पत्र मिला अवश्य ही बनेड़ा हमारे लिये प्रधान स्थान है और उसकी सेवा हमारा कर्तव्य है।

आपने कोटे के कानूगो के पास भी सामग्री होना लिखा, परन्तु कानूगो तो अनेक हुए हैं, जब तक किसी घर विशेष का पता न हो कैसे मालूम हो सकता है। कोटे के मऊ-मेदाना का प्रान्त बून्दी के हाथ में आया है। उस बून्दी के अधिकार से पहिले उस प्रान्त पर खीची व राठोड़ों का राज्य भी रह चुका है, बनेड़े के अधीन किन वर्षों में रहा इसका पता यहां लगना कठिन है। शाहबाद का परगना नरवर के अधीन था, उनकी तरफ से एक ब्राह्मण कुल को दान में दिया गया—समयान्तर में उसी कुल से झाला जालमसिंहजी ने छीन लिया। प्रियवर अक्षयसिंहजी साहब ने उनके पत्र में किसी एक कानूगो का नाम लिखा है, स्पष्ट पढ़ा नहीं गया, स्पष्ट लिखें तो पता लगाऊंगा।

पिताजी के पास की ऐतिहासिक सामग्री भाई किशोरसिंहजी के पास है। मैं उनको लिखूंगा कि बनेड़ा सम्बन्धी साहित्य से आपको मदद दें। मेरे पास कोई सामग्री नहीं।

फिर भी मैं यथाशक्ति जिस अंश में अपने को समर्थ समझूंगा सहायता देने में तत्पर रहूंगा। कृपा रहें।

भवदीय
ठाकुर केसरीसिंह

---

History & Research Deptt                                        Patiala,
H. Hs, Govt. Patiala                                            Dated 2-3-1937

My dear brother.

I had been out of Head Quarters for a considerable period and have only arrived here yesterday with His Highness Maharajadhiraj. On my return I found your letters on my table awaiting my arrival, hence I could not reply to them earlier

With regard to the Political History of Jaipur, I herewith write to inform you that the typing of it would be finished within this week and I will return you the original alongwith one spare copy of the same in the begining of the next week

Rampyari Chandrika
Hony. Lady Superintendent

Shri Savitri Pathshala
Ajmer
Dated 13-7-1931

॥ श्री हरि ॥

चिरंजीवी प्रिय पुत्र रविजी !

ईश्वर आपको सदा सुखी रक्खे। आपका पत्र मिला। प्रो. सा. के स्वास्थ्य के विषय में जो आपने पूछा सो वे अब बिल्कुल अच्छे हैं, केवल पैरों में कुछ-कुछ कमज़ोरी बाकी है। वे इसी इतवार तक आने वाले थे और कल आगये होते पर आज की चिट्ठी से मुझे मालूम हुआ कि मेरे भाई के वहां पहुँचने से वे नियत तिथि को न आ सके यह भी नहीं लिखा कि कब तक आयेंगे। खैर जी को इत्मीनान तो हो गया। मैनेजर महिला मेरा परिचय बहुत शीघ्र मांग रही हैं सो मैं अपने जीवन की संक्षिप्त घटना लिखती हूँ।

(1) मेरे पिताजी का नाम श्रीयुक्त बाबू शक्ति नरायण जी हैं। वे बड़े ही विद्वान व धार्मिक व्यक्तियों में से गिने जाते हैं। आप इलाहाबाद हाई कोर्ट के के सीनीयर ट्रान्सलेटर हैं, आज कल आप पेन्शन भोग रहे हैं। आप सत्यवक्ता व निर्लोभी हैं। आपमें लोभ न होने का एक प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि जिस समय इलाहाबाद में प्रसिद्ध प्रदर्शिनी हुई थी उस समय मेरे पिताजी को उनके गृह को किराये पर 3 महीने तक लेने के लिये एक राजा ने आग्रह किया और वह 3000 रु. तक देने को तैय्यार था पर मेरे पिता जी ने यह विचार के उनके बहुत से इष्ट मित्र उनके घर तक की प्रदर्शनी भी देखने आवेंगे और यदि मैं उसे दूसरे को दे दूंगा तो उन्हें निराश होना पड़ेगा सो उन्होंने उसे नहीं दिया। मेरी माता बड़ी ही परिश्रमी व श्रद्धालु हैं।

(2) मेरे 4 भाई व एक बहिन है। भाईयों में से एक भाई इलाहाबाद में प्रसिद्ध संगीतज्ञ समझे जाते हैं।

(3) मेरा जन्म स्थान लेहड़ा नामक एक गांव जो कि कदाचित गोरखपुर के ज़िले में या उसके पास है, यह मैं निश्चय पूर्वक नहीं कह सकती पर मैं खेली कूदी पढ़ी लिखी सब कुछ इलाहाबाद में।

(4) नाम मात्र को केवल 4, 5 महीनों के लिये मेरी शिक्षा क्रास्थेट गर्ल्स स्कूल में हुई थी। परन्तु किन्हीं नैतिक कारणों से मेरे पिता जी ने मेरा वहां जाना बंद कर दिया था। मेरी जो कुछ भी शिक्षा हैं उसका मुख्य स्थान मेरे पिता का गृह व मुख्य गुरु पूज्य पिताजी ही थे जिनका मैं बड़ा आदर करती हूँ। यह भी कहना अतिशयोक्ति न होगा कि मेरी शिक्षा अधिकतर कोचिंग पर न निर्भर होकर स्वयं मेरे परिश्रम पर निर्भर थी। लड़कपन से ही मुझे निबंध लिखने व व्याख्यान देने का अवसर प्राप्त हुआ था।

मेरे बाल्यकाल में 'प्रयाग महिला समिति' नामक एक स्त्रियों की सभा श्रीमती रामेश्वरी नेहरू के उद्योग से स्थापित हुई थी। अब उस सभा का अस्तित्व किस रूप में है यह मुझे नहीं ज्ञात है परन्तु उस समय उस सभा के द्वारा स्त्रियों का मनोरंजन होने के साथ उनकी विचार व वक्तृत्व शक्ति को बढ़ाने का अच्छा अवसर प्राप्त होता था। कम से कम मुझे तो इस सभा के द्वारा बड़ा ही लाभ हुआ। मैं प्रत्येक मास में निर्धारित विषय पर लेख लिखा करती थी और अपने बड़ों की आज्ञा से उन के सामने उसे सुनाया करती थी। मेरे कुछ लेख इतने पसंद किये गये थे कि प्रयाग से श्रीमती रामेश्वरी नेहरू के सम्पादकत्व में निकलने वाले 'स्त्री दर्पण' में छापे गये थे। एक व्याख्यान को जिसका विषय एकता था सुनकर उसे बहुत पसंद किया। उन्होंने अपनी एक कन्या से कहलवा भेजा कि व्याख्यान बहुत ही अच्छा व सोच समझ कर लिखा गया है। केवल आपको जरा और जोर से बोलने की आदत डालनी चाहिये।

(४) मेरा विवाह संस्कार प्रो. सा. के साथ हुआ था। उस समय उनकी अवस्था 25 साल की व मेरी 29 साल की थी। मुझे ठीक 2 सन् नहीं याद है। इस विषय में मुझे अधिक नहीं कहने की आवश्यकता है।

(५) मेरी पहली संतान सावित्री देवी हैं। इस के पश्चात् शरण जी इत्यादि हैं। इस विषय में आप स्वयं लिखा देंगे। सावित्री ने क्या शिक्षा पाई है व कैसे उसके आचार व्यवहार हैं। लखनऊ के डिबेट में उसको कई युनिवर्सिटी के विद्यार्थियों में प्रथम होने के उपलक्ष्य में एक स्वर्ण पदक मिला है तथा आल एशियाटिक कान्फ्रेन्स के अनुरोध से जन बालकों-बालिकाओं ने निबंध लिखे थे। उनमें से एक यहां है और उसे प्रथम पारितोषिक मिला है। नोट (यह बातें मैनेजर साहब के आग्रह से लिखती हूँ क्योंकि वे सावित्री का संक्षिप्त परिचय चाहते हैं और बहुत अनुरोध करते हैं) आजकल सावित्री देवी ड्राइंग व संगीत सीखने के साथ 2 अजमेर की सावित्री पाठशाला में अपना समय अपनी बहिनों की सेवा में अर्थात् उन्हें शिक्षा देने में बिताती है। सावित्री पाठशाला स्त्रियों तथा बहिनों को शिक्षा देने की संस्था है जिसका नामकरण प्रसिद्ध पूर्व सती सत्यवान श्री सावित्री के नाम पर रक्खा गया है। सावित्री का भी नाम इसी सती के नाम के पीछे है सो किसी को यह भ्रम नहीं होना चाहिये कि सावित्री के नाम से सावित्री पाठशाला है। मेरे विचार में व्यक्तिगत नामों को केवल प्रसिद्ध करने की गरज़ से जो काम किया जायगा वह ठोस नहीं हो सक्ता। यदि नाम करना चाहती तो सावित्री पाठशाला नाम न रख कर 'श्री चंद्रिका पाठशाला' नाम रखती। यह मेरी बहिनों को विदित रहे। विवाह के मेरे जीवन का कार्य क्षेत्र मुख्यतः अजमेर में सावित्री पाठशाला रहा। हर एक अच्छे काम काम में बीसों कठिनाईयां आया करती हैं सो ही उस में भी हुआ। ताहम अनेक कठिनाइयों को झेलते हुये भी यह हम दोनों के परिश्रम का पौधा

अर्थात् यह पाठशाला आपके सामने हैं। यदि आप सब लोग तन मन धन से इस में सहयोग करेंगे तथा द्रव्य की तो बहुत ही आवश्यक्ता है सो यदि हमारे लक्ष्मी-सम्पन्न दानवीर भ्रातागण इधर अपना ध्यान आकर्षित कर हमें द्रव्य संचय की चिंता से मुक्त कर देंगे तो आप लोग इस पाठशाला को एक वट-वृक्ष के रूप में पावेंगे जिसकी छांह में सैकड़ों हजारों लोगों को आराम मिलता हैं। गृह के झगड़ों से समय बचाकर मैंने अपना समय केवल इस ही पाठशाला में विशेष रूप से लगाने की चेष्टा की है। यद्यपि मुझे कवियों की कविताओं को पढ़ने सुनने तथा कभी स्वयं अपने उद्‌गारों को तुकवन्दी में बांधने का भी शौक है पर इस तरफ मुझे कम ही समय मिलता है। यहां के कुछ भद्रजनों के आग्रह से मैं कुछ दिनो से अर्थात् 3वरसों से मैं कवि सम्मेलन में भाग लेती हूँ। उदार कवि तथा जनता ने भी मेरी तुच्छ रचनाओं को समय 2 पर बहुत पसंद किया है। मेरे कुछ भाईयों ने अनेक विद्वानों के होते हुये भी मुझे अपने बीच में बुलाकर कभी डिवेट के अवसर पर विचारक बना कर तथा कभी किसी सभा इत्यादि की सभानेत्री बना कर मुझे समय 2 पर सम्मानित किया है।

मेरे विचार के अनुसार देश की उन्नति तब तक नहीं होसक्ती जब तक स्त्री शिक्षा के द्वारा स्त्रियों में जागृति के भाव नहीं फैलते। तदनुसार कार्य करना ही मेरा ध्येय है। पाश्चात्य भाषा के द्वारा उनके साहित्य के उत्तम भाग को तथा उनको व्यवहार चातुरी को हम बिना अपनी जातीयता, आदर्श व देश प्रेम को छोड़े बिना सीख सकते है। इस लिये मैं अगरेजी भाषा के सीखने के विरूद्ध नहीं हूँ....हां अपनी मातृ भाषा हिन्दी का ज्ञान सब से पहिले प्राप्त करना चाहिये। मैं धार्मिक संकीर्णता या मज़हबी कट्टरपना को धर्म नहीं समझती जैसा कि कुछ हमारी वहिनों या भाईयों का विचार है। मैं धर्म को व्यावहारिक रूप देना पसंद करनी हूँ तथा सदाचार को उसकी जान समझती हूँ। मेरे विचार में त्याग ही सच्चा तप है। देश ही ईश्वर है। शुद्ध प्रेम ही धर्म है। हम हिन्दू अथवा आर्य सनातनी मुसलमान इसाई जैनी सिख है तथा हम दूसरों से बगैर कुछ आचरण में सुधार किये ही श्रेष्ठ हैं। हमको ईश्वर ने श्रेष्ठ बनाया है— हमारा मज़हब ठेठ ईश्वर से हम को मिला है—इत्यादि बातों में मेरा तनिक भी विश्वास नहीं है। और मैं न तो विचार स्वातन्त्र्य को त्यागना चाहती हूँ और न मैं अपने को किसी समाज या सोसाइटी के तंग दायरे में बंद करना चाहती हूं। सभा सोसाइटी समाज अपने हैं। यदि हमें किसी की सेवा करने का अवसर मिले तो शुद्ध भाव से, सत्य के द्वारा उस की सेवा करने को तैय्यार हूँ। मेरी प्रकृति ऐसी है कि मुझे हर एक सोसाइटी या धर्म में कुछ अच्छी बातें मिल जाती हैं जिन्हें मैं जी जान से मानने को तैय्यार रहती हूँ परंतु पूर्ण रूपेण किसी संस्था की बातें मुझे नहीं भाती।

नोट– बेटे ! मैंने बहुत शीघ्रता में कुछ घटनायें लिखी हैं–कुछ मेरे विचार भी लिख दिये हैं जिन्हें आप भी कदाचित जानते होंगे। मुझे प्रसिद्धि की तरफ बहुत रुचि नहीं है परंतु चूंकि लोग चाहते हैं और कदाचित मेरे परिचय के द्वारा लोगों की सहानुभूति मेरे पाठशाला की तरफ अधिक होवे मैं यह लिखती हूँ। आप क्रमानुसार इन बातों का तथा मेरे विषय में आपको स्वयं जो कुछ मालूम हो लिखियेगा। लेख इसी महीने में निकालना चाहते हैं। इसलिये शीघ्र ही लिखके भेजियेगा।

आप जो महिला के लिये पूर्व आदर्श नारियों का जीवन चरित्र लिखना चहते हैं इस के लिये आप को बहुत धन्यवाद है। श्री राजकुमार सा. मानसिंह को कहियेगा।

आपकी शुभचिन्तिका
धर्ममाता।

---

Raghunath Palace,
Ambikapur,
SURGUJA STATE C.P.
Dated the 12th March, 1930

My dear Rabishankerji,

So many thanks for your kind letter of 5-3-30. I am delighted to hear from you. I quite agree with you about the future condition of Indian Princes, if there is no genuine awakening amongst them it seems to me that their position would become very shaky and precarious soon. Ae regards your enquiry about Mansinghji, I am very glad to tell you, that I found his behaviour, character most exemplary and you need not be anxious in any way about him. I am really proud of having a nephew like him.

With best pranams and trusting this find you quite fit.

Yours sincerely,
Rama Singh

---

Udai Bilas Palace,
DUNGARPUR
The 16th March 1936

Dear Mr Derashri,

I am deeply grateful for your letter of the 1st of March and the booklet sent by separate post. Although I have never had the pleasure of meeting you, your acquaintance with my Dear brother is a matter of much gratification to me.

